| | | |
|---|---|---|
| संबन्ध | जैनेटिव केस | Genitive case |
| संबोधन | वाकेटिव केस | Vocative case |
| सम्प्रदानम् | डेटिव | Dative case |
| समास | कम्पौंएड | Compound |
| सर्वनाम | प्रोनाउन | Pronoun |
| स्वर | वावल | Vowel |
| स्त्रीप्रत्ययः | फैमीनन टरमीनेशन | Faminine termination |
| स्त्रीलिंग | फैमीनन जंडर | Faminine gender |

## स्वर ( *Vowels* ) १६

अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ

ए ऐ ओ औ अं अः

## व्यञ्जन ( *Consonants* ) ३३

| | | |
|---|---|---|
| कवर्ग– | क ख ग घ ङ | Guttrals |
| चवर्ग– | च छ ज झ ञ | Palatals |
| टवर्ग– | ट ठ ड ढ ण | Linguals or Cereblos |
| तवर्ग– | त थ द ध न | Dentals |
| पवर्ग– | प फ ब भ म | Labials |
| अन्तस्थ– | य र ल व | Semi Vowels |
| ऊष्माण– | श ष स ह | Sibilants Aspirate |

अनुस्वार — ं विसर्ग ः

## संयुक्त अक्षर ( *CombinedLetters* )

क् × ष = क्ष । ज् × ञ = ज्ञ । त् × र् = त्र

( टिप्पण )

१ सम्पूर्ण कवर्ग आदि अक्षरोंमें छोटा अ मिला हुवा है अन्यथा सब व्यञ्जनों की यह आकृति होती है क् ख् ग् घ् ङ् इत्यादि ।

२ ॐ यह अक्षर वेद में अनुस्वार के स्थान पर लगाया जाता है ॥

## ❀ सन्धि शिक्षा ❀

### १ नियम ।

अ, इ, उ और ऋ इन अक्षरों के सामने अपने वर्ण का ह्रस्व या दीर्घ अ, इ उ, ऋ, पड़ा होतो दोनो मिलकर एक दीर्घ हो जाता है। जैसे-

अत्र + अस्ति = अत्रास्ति
मुनि + ईश्वरः = मुनीश्वरः
साधु + उक्तम् = साधूक्तम्
पितृ + ऋणम् = पितॄणम्

### २ नियम ।

इ, उ, और ऋ के सामने अपने वर्ण को छोड़कर कोई दूसरा स्वर होतो इ को य्, उ को व्, और ऋ को र् होजावेगा । यथा-

दधि + आनय = दध्यानय
मधु + अरिः = मध्वरिः
धातृ + अंशः = धात्रंशः

### ३ नियम ।

अ के सामने इ, उ, और ऋ होतो क्रम से दोनों मिलकर इ का ए उ का ओ, ऋ का अर् हो जावेगा, इस को गुण कहते हैं।

उप + इन्द्रः = उपेन्द्रः
विवाह × उत्सवः = विवाहोत्सवः
ब्रह्म × ऋषिः = ब्रह्मर्षिः

### ४ नियम

अ के सामने ए, ओ, और कहीं २ ऋ आजानेसे दोनों मिलकर ए को ऐ, ओ को औ और ऋ को आर् हो जाता है। इस को वृद्धि कहते हैं। जैसे-

सा + एव = सैव
गङ्गा + ओघः = गङ्गौघः
दश × ऋणम् = दशार्णम्

ओम्

# आचार्य कोशः

अर्थात्

## हिंदी संस्कृतानुवाद कोष

जिसको

पण्डित रामचरणाचार्य शास्त्री संस्कृत-
प्रोफ़ेसर सादक अजर्टन कालेज
वहावलपुर ने निर्माण
किया

# ACHARYA KOSHA

OR

A

# Hindi-Sanskrit Dictionary

DESIGNED

*To help Students of Schools, Colleges and Pathshalas*

IN

*Translation from Hindi into Sanskrit*

BY

**Pandit Ram Charna Acharya Shastri**
*Professor of Sanskrit*
S. E. College, Bahawal Pur.

मार्गशिर सं० १९७१ विक्रम
प्रथम वार १०००

## ५ नियम ।

पदान्त अकार के सामने ए, ओ, आने पर अकार उन में लीन हो जाता है । जैसे-

हरे+अव=हरेऽव ॥ विष्णो + अव=विष्णोऽव ॥

## ६ नियम ।

ए, ऐ, ओ, औ, इनके सामने चाहे कोई स्वर आजाय, ए का अय्, ऐ को आय् ओ को अव् औ को आव् होजाता है । जैसे-

हरे+ए=हरये ॥ नै+अकः=नायकः ॥ विष्णो + ए=विष्णवे ॥

पौ× अकः = पावकः ॥

## ७ नियम ।

सम्बोधन में स्वर सन्धि नहीं होती । जैसे-

हे कृष्ण! अत्रागच्छ

## ८ नियम ।

द्विवचन का ई, ऊ, और ए हो उसके सामने कोई स्वर आजावे तो संधि नहीं होगी जैसे-

हरी एतौ । विष्णू इमौ । गङ्गे अमू ।

## ९ नियम ।

त्, द् के सामने च, छ होतो त्, द् को 'च्' होजाता है । ज झ, सामने होतो ज् ट, ठ, सामने आवे तो ट्, ड, ढ के सामने होने पर ड् बनजाता है । जैसेमहत् + चित्रम्= महच्चित्रम् । तद् + च= तच्च । तद् + छाया= तच्छाया । तद् + जितम्= तज्जितम् । तद् + झनत्कारः = तज्झनत्कार तद् + टीका = तट्टीका । महत् + ठकुरः = महट्ठकुरः । उत् + डयनम् =उड्डयनम् । उत् + ढौकते = उड्ढौकते ।

## १० नियम ।

त्, द् के सामने लकार होतो त्, द्, का लकार हो जाता है न्, के सामने लकार हो तो अनुनासिक लकार बनता है । जैसे

महत् × लक्षणम्=महल्लक्षणम् । तद् × लयः=तल्लय विद्वान् + लिखति= विद्वाँल्लिँखति ।

ओम्

# ❀ प्रस्तावना ❀

पूर्ण ब्रह्म परमात्मा के चरण कमलों में कोटिशः अभिवादन करके अभिलषित कार्यका प्रारम्भ करते हैं प्रायः देखा जाता है कि जिस देश ने अथवा जिस भाषा ने उन्नति प्राप्त की है उसका मूल कारण केवलमात्र मातृभाषा की शिक्षा ही रही है इस के सिवाय और कोई हेतु नहीं हो सका जिस प्रकार एक अंगरेज इंगलिश पढ़ कर अपने देशको उन्नत कर सकता है वैसे संस्कृत पढ़ कर नहीं कर सकता और जैसे इंगलिश मातृ भाषा के द्वारा संस्कृत आदि भाषायें सुगमता से सीखने के योग्य होसकता है वैसे दूसरे उपाय से नहीं इसी प्रकार भारतवासी मनुष्य संस्कृत विद्या से जितना देश को लाभ पहुंचा सकता है उतना दूसरी भाषा से नहीं पहुंचा सकता एवं संस्कृत को हिंदी मातृभाषा द्वारा जैसे सुगम सीख सकता है वैसे दूसरे उपाय से नहीं सीख सकता। हमारे अनेक नवयुवक इस समय भी संस्कृत सीखने का उत्साह रखते हैं परन्तु मातृभाषा से संस्कृत की शिक्षा न होने से सफल मनोरथ नहीं हो सकते। यद्यपि इंगलिश से संस्कृत की शिक्षा के कई ग्रन्थ बने हैं। तथापि वह पर्याप्त नहीं हो सकते क्योंकि दोनों ज़बानों के नवीन प्रतीत होने से कठिनता वैसी की वैसी ही बनी रहती है। जो पुस्तकें हिंदी में मिलती हैं वह भी संस्कृत से हिंदी की शिक्षा देती हैं। जिसको कि पाठ्यप्रणालिका के सर्वथा विरुद्ध कहना चाहिये। इस लिये उनसे कोई अधिक लाभ भी नहीं होता जैसे मातृभाषा से शिक्षा का होना आवश्यक है वैसे ही सामयिक शब्दों का प्रयोग होना भी आवश्यक है इस के सिवाय भाषा सर्वव्यापिनी नहीं हो सकती। जब तक सर्वव्यापिनी न हो तब तक मुरदा ज़बान कहलाती है संस्कृत में यह दोनों अभाव विद्यमान हैं इस लिये बड़ा यत्न करने पर भी यह घर २ स्त्री पुरुषों में सर्वव्यापिनी नहीं हो सकी। अत एव ऐसी पुस्तकों की आवश्यकता है कि

## १८ नियम ।

अनुस्वार के सामने जिस वग का अक्षर हो उसी वर्ग के पांचवे अक्षर में अनुस्वार बदल जाता है जैसे--

अं × कितः = अङ्कितः । अं + चितः = अञ्चितः । कुं + ठितः = कुण्ठितः
शां × तः = शान्तः । गुं × फितः = गुम्फितः

## १९ नियम ।

विसर्ग के सामने क, ख, प, फ, श, प, स, हों तो विसर्ग का विसर्ग रहता है च, छ; हों तो श् ट, ठ, हों तो ष्, त, थ, हों तो स् होजाता है। जैसे-
रामः कुर्यात् । कृष्णः पठति । लक्ष्मणः शंसति ।
गौः×चरति = गौश्चरति । हरिः × टीकते = हरिष्टीकते । रामः × तत्र = रामस्तत्र

## २० नियम ।

छोटे अकार के आगे विसर्ग हो और विसर्ग के सामने छोटा अकार हो अथवा वर्गों के पिछले तीन२ अक्षर और य, र, ल, व, ह, कुल बीस व्यञ्जन अक्षरों में से कोई सामने हो तो विसर्ग का ओ होजाता है जैसे---
रामः × अत्र = रामोऽत्र । रामः × गच्छति = रामोगच्छति ।
+ भाति = कृष्णोभाति । नमः + हरये = नमोहरये ।

## २१ नियम ।

विसर्ग हो और विसर्ग के आगे छोटे अकार को छोड़ सर्ग का लोप हो जावेगा फिर सन्धि नहीं होगी जैसे-
ते = देवएति । सूर्यः × उदेति = सूर्यउदेति ।

## २२ नियम ।

विसर्ग हो और विसर्ग के सामने कोई स्वर, या २० में से कोई अक्षर होतो विसर्ग का लोप होवेगा
मारता इह । नराः × यान्ति = नरा यान्ति ।

## २३ नियम ।

आ को छोड़कर अन्य किसी स्वर के आगे विसर्ग हो और विसर्ग के आगे कोई स्वर अथवा २० नियम के २० अक्षरों में से कोई अक्षर होतो विसर्ग को र् हो जायगा । जैसे—
हरिः × अत्र = हरिरत्र । साधुः × नमति = साधुर्नमति ।

जो मातृभाषा हिंदी से संस्कृत की शिक्षादें और नवीन सामयिक शब्दों का प्रयोग सिखलायें।

प्रायः १०-१२ वर्ष से मेरा संबंध पाठशालाओं में तथा मिडिलस्कूलों से लेकर कालिज तक है। मुझे प्रतिसमय यही असुविधा उपस्थित रही कि कोई भी विद्यार्थी हिंदी से संस्कृत में चार पंक्तियों का अनुवाद यथेच्छ नहीं कर सकता है। न तो उन विचारों को कोई शब्द मिलता है न कोई क्रिया मिल सकती है। अक्षर २ और मात्रा २ के लिये अध्यापक का मुख ताकना पड़ता है परिणाम यह होता है कि अनेक विद्यार्थी संस्कृत को छोड़ देते हैं।

यह तो हुई पुरुषों में कठिनाई। इधर कन्याओं में देखिये उन को और भी अधिक कष्ट सहना पड़ता है। क्यू कि वह पुरुषों की भांति न तो इधर उधर फिर कर प्रयोजन सिद्ध करसकती हैं। और नाहीं घरोंमें सर्वत्र विश्वास योग्य अध्यापक मिल सकते हैं जहां कहीं कोई योग्य अध्यापक मिलताभी है वह भी एक दो घंटा ड्यूटी पूरी करके चल देता है फिर ऐसा कोई साधन उन के पास नहीं होता जिससे वह स्वयं अपनी योग्यता बढ़ा सकें। हज़ारों पुत्रीपाठशालाओं के होते भी संस्कृत का वैसा प्रचार नहीं हो सका जैसा कि होना चाहिये। कितनी हमारी पुत्रियां चाहतीं हैं कि प्राज्ञ, विशारद, शास्त्री की परीक्षायें दें परन्तु शिक्षाप्रणालीके कठिन होनेसे हताश होकर मौनावलम्बिनी हो जातीहैं।

इन सब कठिनाइयों को देखकर और संस्कृत को देशव्यापिनी भाषा बनाने के लिये "आचार्य्य कोष" का निर्माण किया गया है। इसमें सम्पूर्ण शिक्षा हिंदी से संस्कृत में लिखी गई है और जहां तक होसका है सामयिक शब्दों का प्रयोग रक्खा गया है। इस ग्रंथ में दो भाग हैं एक व्याकरणभाग तथा द्वितीय शब्दभाग।

व्याकरणभाग में प्रथम उच्चारण, उसके आगे अनुवाद, फिर अभ्यास दिये गए हैं। अभ्यासों की संख्या १६० से कहीं अधिक है। बोल चाल के शब्दों तथा मनोरञ्जक कथाओं के इलावा नीचे लिखे सामयिक शब्दों का प्रयोग दिखलाया गया है। जैसे—इंजन, स्टीम, रेल, तार, मोटरकार, बाईसिकल, ट्राइसिकल, फिटन, कोट, कमीज, वासकट, पतलून, बूट, नकटाई, कालर,

## ११ नियम ।

त्, द् के सामने नकार मकार होतो दोनो नकारमें परिवर्तित होजातेहैं जैसे
एतद् × नाम = एतन्नाम । एतद् × मधुरम् = एतन्मधुरम्

## १२ नियम ।

पदान्त त् द् के सामने शकार होतो त् द् को च् और शकार को छकार होता है जैसे–

महद् ÷ शुभम् = महच्छुभम् ।

## १३ नियम ।

क् ग् के सामने हकार हो तो घकार बनजाता है और त् द् के सामने हकार को धकार होजाता है जैसे –
वाग् ÷ हरिः = वाग्घरिः । तद् × हरिः = तद्धरिः

## १४ नियम ।

पदान्त न के सामने चकार, छकार होवे तो न को अनुस्वार और श् हो जाता है । तकार सामने आवे तो अनुस्वार और स् होता है । शकार के परे होने पर न् को ञ् और शकार का छकार बनता है । जैसे–
तान् ÷ च = तांश्च । शार्ङ्गिन् ÷ छिन्धि = शार्ङ्गिश्छिन्धि । तान् ÷ तान् = तांस्तान् गर्जन् ÷ शत्रु = गर्जञ्छत्रु ।

## १५ नियम ।

ह्रस्व स्वर के आगे पदान्त न हो और न के सामने कोई स्वर हो तो न द्वित्व [डबल ] होजाता है । जैसे सन् × अच्युतः = सन्नच्युतः । गुणिन् एहि = गुणिन्नेहि ।

## १६ नियम ।

मूर्धन्य षकार के सामने त्, थ्, आवे तो क्रम से ट्, ठ्, होजाता है । जैसे–
पेष् + ता = पेष्टा । षष् + थः = षष्ठः ।

## १७ नियम ।

म् के सामने कोई व्यञ्जन हो तो अनुस्वार होता है और यदि स्वर होतो म् स्वर में चला जाता है जैसे––

रामम् + स्मर = रामंस्मर आम्रम् × आनय = आम्रमानय

फुटबाल, मैच, बटन, साबुन, इंगलैंड, जर्मनी, फ्रांस, रूस, अमेरिका, चीन, जापान, इत्यादि इंगलिश शब्द हैं। और अरबी फ़ारसी के जैसे– मुक़दमा, फ़ौजदारी, दीवानी, दफ़ा, कुरकी, इज्रा, ज़मानत, मुचलका, चालान, तमस्सुक, इक़रारनामा, गिरवी, अपील इत्यादि अदालती ग़ैर अदालती कितने ही प्रचलित शब्द दिखलाये गए हैं। हिंदी भाषा के प्रचलित शब्दों का नमूना जैसे–मूढ़ा, कुरसी, पिस्ता, चिलग़ोज़ा, बादाम, अख़रोट, फ़ालसा, पीलु, नारंगी, अंगूर, रवेल, नरगस, चीणा, मट्टर, मसूर, कंगनी, मकई, आलु, कचालु, तोरई, करेला, मेथी, गंडल, शलगम, अचार, मुरब्बा, धनिया, रत्ती, माश, तोला, छटांक, पाव, सेर, पंसेर, मन इत्यादि अनेकों प्रयोग दिये गए हैं।

इस से अतिरिक्त हिंदी भाषा के प्रचलित प्रयोग लिखे गए हैं कि जिन के लिये अनेकों अध्यापकों को सदा कठिनाई उपस्थित होती थी और विद्यार्थियों का सन्देह निवृत्त नहीं होता था जैसे–लिखरहा है। लिखता होगा। लिखरहा होगा। लिखा होगा। लिखने वाला है। देखा जारहा है देखा जारहा होगा देखा गया है। देखा गया होगा। देखा जाता था। देखाजाने वाला है इत्यादि। प्रयोजन यह कि व्याकरण का कोई अंश नहीं छोड़ा गया तथा प्रत्येक अंश संक्षेप रूप से सुगम बना कर इस प्रकार रक्खा गया है कि विद्यार्थी की बुद्धि में शीघ्रता से प्रवेश कर जाय।

दूसरा भाग शब्दों का है शब्दोंका उदाहरणमात्र ऊपर दे दिया गया है शब्द संख्या १०००० दश हज़ारसे कहीं अधिक है। केवल इतना नहीं किन्तु प्रायः प्रसिद्ध धातुओंके प्रयोग कृदन्तों (पार्टसीपल्स) में रूपान्तरूपों (काग्नेटिव) के साथ दिये गए हैं ताकि अनुवाद के समय कठिनाई न हो इस के अतिरिक्त संख्या और पूरण संख्या भी संख्या के साथ लिखे गए हैं। सर्वथा विद्यार्थियों की बुद्धिका विचार सामने रखकर इस की रचना की गई है।

स्कूल कालिजों के विद्यार्थियों के सुभीते के लिये जहां २ उचित समझा गया है वहां २ इंगलिश भी लिखी गई है। एवं अध्यापकों की सुगमता के लिये संस्कृत–इंगलिश तालिका भी दीगई है।

## १८ नियम ।

अनुस्वार के सामने जिस वर्ग का अक्षर हो उसी वर्ग के पांचवे अक्षर में अनुस्वार बदल जाता है जैसे--

अं × कितः = अङ्कितः । अं + चितः = अञ्चितः । कुं + ठितः = कुण्ठितः

शां × तः = शान्तः । गुं × फितः = गुम्फितः

## १९ नियम ।

विसर्ग के सामने क, ख, प, फ, श, ष, स, हों तो विसर्ग का विसर्ग रहता है च, छ, हों तो श् ट, ठ, हों तो ष्, त, थ, हों तो स् होजाता है। जैसे-

रामः कुर्यात् । कृष्णः पठति । लक्ष्मणः शंसति ।

गौः×चरति = गौश्चरति । हरिः × टीकते = हरिष्टीकते । रामः × तत्र = रामस्तत्र

## २० नियम ।

छोटे अकार के आगे विसर्ग हो और विसर्ग के सामने छोटा अकार हो अथवा वर्गों के पिछले तीन२ अक्षर और य, र, ल, व, ह, कुल बीस व्यञ्जन अक्षरों में से कोई सामने हो तो विसर्ग का ओ होजाता है जैसे---

रामः × अत्र = रामोऽत्र । रामः × गच्छति = रामोगच्छति ।

कृष्णः + भाति = कृष्णोभाति । नमः + हरये = नमोहरये ।

## २१ नियम ।

छोटे अकार के आगे विसर्ग हो और विसर्ग के आगे छोटे अकार को छोड़ कर कोई स्वर हो तो विसर्ग का लोप हो जावेगा फिर सन्धि नहीं होगी जैसे-

देवः × एति = देवएति । सूर्यः × उदेति = सूर्यउदेति ।

## २२ नियम ।

बड़े आ के आगे विसर्ग हो और विसर्ग के सामने कोई स्वर, या २० नियम के २० अक्षरों में से कोई अक्षर होतो विसर्ग का लोप होवेगा

भारताः × इह = भारता इह । नराः × यान्ति = नरा यान्ति ।

## २३ नियम ।

अ आ को छोड़कर अन्य किसी स्वर के आगे विसर्ग हो और विसर्ग के आगे कोई स्वर अथवा २० नियम के २० अक्षरों में से कोई अक्षर होतो विसर्ग को र् हो जायगा । जैसे—

हरिः × अत्र = हरिरत्र । साधुः × नमति = साधुर्नमति ।

ग्रन्थ को सामर्थ्य भर सुन्दर बनाने का यत्न किया गया है। ईश्वर की कृपा से संस्कृत सीखने का द्वार खुल गया प्रायमरी से लेकर बी० ए० तक और प्रवेशिका से लेकर शास्त्री तक के विद्यार्थी इस से लाभ उठा सकते हैं। ग्रन्थ-कर्त्ता अपने परिश्रम को तब सफल समझेगा जब पाठशालाओं और स्कूलों के विद्यार्थी इससे लाभ उठाकर सन्तुष्ट होंगे।

ग्रन्थ का सम्पादन थोड़ेकाल में अतिशीघ्रता से हुवा है अतएव त्रुटियों का रहजाना अधिक सम्भव है इस लिये विद्वज्जनों से मेरी प्रार्थना है कि जहां न्यूनता समझें मुझे सूचित करें ताकि द्वितीयवार ठीक हो जावे।

## समर्पण।

दोहा—पतित पावन भगवान के, चरण कमल शिरनाय।
करों समर्पण ग्रन्थ यह, लीजे हाथ बढ़ाय ॥
दीनन के बंधु प्रभु दीन वचन सुन कान।
विरद आपना सुमरि कर हूजे कृपानिधान ॥

निवेदक—
रामचरणाचार्य शास्त्री
बहावलपुर ( पंजाब )



## २४ नियम ।

र् के सामने रकार होतो व्यञ्जन र् का लोप हो जावेगा और उससे पूर्ववर्ती स्वर दीर्घ बन जायगा-- जैसे —

पुनर् × रमते= पुनारमते। हरिर् × रम्यः = हरीरम्यः

शम्भुर् × राजते=शम्भूराजते ।

## २५ नियम ।

स और एष के सामने छोटे अकार को छोड़ कर कोई स्वर या व्यञ्जन होतो विसर्ग का लोप होता है ॥ जैसे—

सः + रुद्र = सरुद्र । एषः + देव = एषदेव

## २६ नियम ।

ऋ र ष से परे नकारको णकार होता है जैसे—

नृ + नाम् = नृणाम् । रामे × न = रामेण । पुष् × नाति = पुष्णाति ॥

## २७ नियम ।

इकारादि स्वर क ड व र और विसर्ग के सामने प्रत्ययका स होतो ष् हो जाता है । जैसे—

मुनि × सु = मुनिषु । आयुः × सु = आयुः षु ।

## व्याकरण ( *Grammar* )

१ व्याकरण उसको कहते हैं जिससे शब्द औरशब्दार्थ का ज्ञान होताहै ।

२ व्याकरण के तीन विभाग हैं १ मं, शब्द ( Words ) २य, क्रिया [ Verbs ] ३य अव्यय [ Indeclinables ]

३ शब्द उसको कहते हैं जो किसी का नाम प्रकट करे जैसे-- मनुष्य, पशु, पक्षी, वृक्ष, जल, अग्नि, राम, कृष्ण, इत्यादि । सर्वनाम ( Pronoun ) भी शामिल हैं ।

४ क्रिया उसको कहते हैं जो किसी काम या हरकत को प्रकाशित करती है जैसे--खाता है,होता है, करताहै, है इत्यादि ।

५ अव्यय वह हैं जो इन दोनों से भिन्न अर्थ बतलाते हैं यथा -जैसे, कैसे वैसे, ऐसे, ही, उसके बाद, क्यूं कि, चूंकि, जहां, कहां, वहां, यहां, इत्यादि इनमें २२ उपसर्ग ( Prepositions) भी सम्मिलित हैं ।

ओम्

# अकाराद क्रम से व्याकरण संकेत तालिका

| संस्कृत | इंगलिश | |
|---|---|---|
| अपादानम् | अबलेटिवकेस | Ablative |
| अधिकरणम् | लोकेटिवकेस | Locative |
| अव्ययः | इण्डीक्लैनेबल | Indeclinable |
| आशीर्लिङ् | बिनिडिक्टिवमूड | Benedictive Mood |
| उच्चारण | डिक्लेशन | Declension |
| उत्तमपुरुष | फ़स्टपरसन | First Person |
| एकवचन | सिंगुलर | Singular |
| करण | इंस्टरूमेंटलकेस | Instrumental |
| काल | टेंस | Tense |
| कर्तृवाच्य | ऐक्टिववाइस | Active Voice |
| कर्ता | नामीनेटिव | Nominative case |
| कर्म | अक्केज्यूटिवकेस | Accusative case |
| कर्मवाच्य | पैसिववाइस | Passive Voice |
| कर्मकर्तृवाच्य | पैसिव एकटिव वाइस | Passive Active Voice |
| कृत्प्रत्ययः | वर्बल अफिक्स | Verbal Affix |
| क्रिया | वर्ब | Verb |
| गण | कंजूगेशन | Conjugation |
| णिजन्त | काज़ेटिव | Causative |
| तद्धित | नामीनल अफ़िक्स | Nominal Affix |
| द्विवचन | डुअल | Dual |
| नपुंसकलिंग | न्यूटरजेण्डर | Neuter Gender |
| नामधातु | नामीनलवर्ड | Nominal word |

६ शब्द विभागमें सात विभक्तियां[Seven cases]१संबोधन( Vocative ) रहता है प्रत्येक विभक्ति में तीन वचन ( Three Numbers ) तीन लिंग [Three Genders ] होते हैं सर्वनाम यह हैं-तुम, हम, वह, यह, कौन, जो, सब इत्यादि

७ धातु विभाग में तीन पुरुष ( Three Persons )तीन काल (Three Times ) ४वृत्तियें Eour Mood ) माने गए हैं प्रत्येक पुरुष में तीन२ वचन होते हैं।

८ अव्यय वह हैं कि जिनका स्वरूप कभी नहीं बदलता वह ज्यूं के त्यूं रहकर सब विभक्तियों सब लिंगों और सब वचनों के अर्थ देते रहते हैं। उपसर्ग यह हैं

प्र, परा, अप, सम् अनु अव,निस् निर्, दुस्, दुर्, वि, आङ्,नि,अधि, अपि अति, सु, उद्, अभि, प्रति, परि, उप।

## शब्द विभाग

| | नाम विभक्ति | | अर्थ— |
|---|---|---|---|
| १ | प्रथमा—कर्ता | Nominative | है, ने |
| २ | द्वितीया—कर्म | Accusative | को |
| ३ | तृतीया—करणम् | Instrumental | करके,ने, से |
| ४ | चतुर्थी—सम्प्रदानम् | Dative | लिये,वास्ते |
| ५ | पंचमी-अपादानम् | Ablative | से, (१) |
| ६ | षष्ठी-संबन्धः | Genitive | का,के,की,रा,रे,री,ना,ने,नी |
| ७ | सप्तमी—अधिकरणम् | Locative | में, पे पर, |
| | संबोधनम् | Vocative | हे, अये, भोःइत्यादि |

नोट(१) तृतीया का (से) ज़रीये में आता है और पंचमी का (से) पृथक् होने में लगता है

## साधारणतः प्रत्यय [ *Termination* ]

| | एक वचन | द्विवचन | बहु वचन |
|---|---|---|---|
| १ | : | औ | अः |
| २ | अम् | औ | अः |
| ३ | एन | भ्याम् | भिस् |
| ४ | ए | भ्याम् | भ्यस् |
| ५ | अत् | भ्याम् | भ्यस् |

| संस्कृत | इंगलिश | |
|---|---|---|
| पुल्लिंग | मैसक्यूलनजेंडर | Masculine |
| प्रत्यय | टरमीनेशन | Termination |
| प्रथमपुरुष | थर्डपरसन | ThirdPerson |
| बहुवचन | प्लूरल | Plural |
| भविष्यत्काल: | फ्यूचरटेंस | Future Tense |
| भाववाच्यम् | इनट्रांज़ीटिव पैसिववाइस | Intransitive Passive Voice |
| भूतकाल | पास्टटेंस | Past Tense |
| मध्यमपुरुष | सेकंडपरसन | Second Person |
| यङन्त | फ्रीकनटेटिववर्बस | Frequentative verbs |
| लङ् | फ़र्स्ट प्रीटिराईट | First Preterite |
| लट् | प्रेज़िंटटेंस | Present Tense |
| लिट् | सैकंड प्रीटिराईट | Second Preterite |
| लुङ् | थर्डप्रीटिराईट | Third Preterite |
| लुट् | फ़र्स्ट फ्यूचर टेंस | First Future Tense |
| लृङ् | कंडीशनल मूड | Conditional Mood |
| लृट् | सैकंड फ्यूचर टेंस | Second Future Tense |
| लोट् | इम्पैरेटिव मूड | Imperative Mood |
| वर्त्तमानकाल | प्रेज़िंट टेंस | Present Tense |
| विधि लिङ् | पुटेंशल मूड | Potential Mood |
| विभक्ति | केस | Case |
| विशेषण | एडजेक्टिव | Adjective |
| व्यञ्जन | कान्सोनेंठ | Consonant |
| शब्द | वर्ड | Word |
| संख्यावाचक | न्यूमरल | Numeral |
| संधि | कंजङ्क्शन | Conjunction |
| सन्नन्त | डिसीडेरेटिव | Desiderative |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ६ | भ्य | ओस् | आम् |
| ७ | इ | ओस् | सु |

ऊपर सात विभक्तियों के प्रत्ययों का तीन प्रकार से विभाग कियागया है एक वचन ( Singular ) द्विवचन ( Dual )और बहुवचन [ Plural ] जहां एक के लिये प्रयोग करना हो वहां एकवचन आता है दोके लिये द्विवचन और दोसे अधिक चाहे जितने हों सबके लिये बहुवचन प्रयुक्त होता है।

तीन लिंग [ Three Genders ] हैं। पुल्लिंग [ Mesculine ] स्त्रीलिंग [ Feminine ] नपुंसक लिंग [ Neuter ] पुरुष मात्र के लिये पुल्लिंग प्रत्यय लगाये जाते हैं। स्त्रियों के लिये स्त्रीलिंग प्रत्यय और स्त्री पुरुष से भिन्न जो वस्तुवें हैं उनमें नपुंसक लिंग रहता है

शब्द दो प्रकार के हैं एक वह कि जिनके अन्त में स्वर है जैसे — राम, हरि भानु, नेतृ इत्यादि और दूसरे वह हैं कि जिन के अन्त में व्यञ्जन अक्षर हैं जैसे — पठत्, गुणिन्, धनवत् इत्यादि

हम प्रथम पुल्लिंगवाची शब्दों का वर्णन करते हैं अधिक आवश्यक होने से प्रथम सर्वनामों फिर नामों का उच्चारण लिखेंगे

## पाठ १

## करनेवाला कर्त्ता ( Nominative ) फ़ायल

### सर्वनाम व्यञ्जनान्त पुल्लिंग शब्द

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| | वहएक | वे दो | वे सब |
| (तद्) | सः | तौ | ते |
| | तुमएक | तुम दो | तुम सब |
| (युष्मद्) | त्वम् | युवाम् | यूयम् |
| | मैंएक | हम दो | हमसब |
| (अस्मद्) | अहम् | आवाम् | वयम् |
| | जोएक | जो दो | जो सब |
| (यद्) | यः | यौ | ये |
| | कौनएक | कौन दो | कौन सब |
| (किम्) | कः | कौ | के |
| | यह एक | यह दो | यह सब |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ( इदम् ) | अयम् | इमौ | इमे |

## नाम ( Noun ) अजन्त पुलिंग शब्द

| | | | |
|---|---|---|---|
| | एक राम | दो राम | सब राम |
| ( राम ) | रामः | रामौ | रामाः |
| | एक हरि | दो हरि | सब हरि, |
| ( हरि ) | हरिः | हरी | हरयः |
| | एक सूरज | दो सूरज | सब सूरज |
| ( भानु ) | भानुः | भानू | भानवः |
| | एक दाता | दो दाते | सब दाते |
| ( दातृ ) | दाता | दातारौ | दातारः |

## नाम व्यञ्जनान्त पुलिंग शब्द

| | | | |
|---|---|---|---|
| | एक पढ़ता हुवा | दो पढ़ते हुवे | सब पढ़ते हुवे |
| ( पठत् ) | पठन् | पठन्तौ | पठन्तः |
| | एक गुण वाला | दो गुणवाले | सब गुणवाले |
| (गुणिन् ) | गुणी | गुणिनौ | गुणिनः |

धातु विभागमें १० गण Conjugations हैं हरएक गण का विकरण (Cuojugational Sign ) भिन्न २ हैं १ म गण में धातु Root के साथ 'अ, लगाया जाता है ।

१ म गण ( First Conjugation )
वर्तमान काल ( Presentense ) लट्

प्रत्यय ।

| | एक वचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | ति | तस् | अन्ति |
| मध्यम पुरुष | सि | थस् | थ |
| उत्तम पुरुष | मि | वस् | मस् |

| | | |
|---|---|---|
| मेरे लिये | हम दो के लिये | हम सब के लिये |
| मह्यम् | आवाभ्याम् | अस्मभ्यम् |
| जिसके लिये | जिन दो के लिये | जिन सब के लिये |
| यस्मै | याभ्याम् | येभ्यः |
| किस के लिये | किन दो के लिये | किन सबके लिये |
| कस्मै | काभ्याम् | केभ्यः |
| इस के लिये | इन दो के लिये | इन सब के लिये |
| अस्मै | आभ्याम् | एभ्यः |
| राम के लिये | दो रामों के लिये | सब रामों के लिये |
| रामाय | रामाभ्याम् | रामेभ्यः |
| हरि के लिये | दो हरियों के लिये | सब हरियों के लिये |
| हरये | हरिभ्याम् | हरिभ्यः |
| सूरज के लिये | दो सूरजों के लिये | सब सूरजों के लिये |
| भानवे | भानुभ्याम् | भानुभ्यः |
| दाता के लिये | दो दाताओं के लिये | सब दाताओं के लिये |
| दात्रे | दातृभ्याम् | दातृभ्यः |
| पढ़ते हुवे के लिये | दो पढ़ते हुवों के लिये | सब पढ़तेहुवोंके लिये |
| पठते | पठद्भ्याम् | पठद्भ्यः |
| गुणी के लिये | दो गुणियों के लिये | सब गुणियों के लिये |
| गुणिने | गुणिभ्याम् | गुणिभ्यः |

## लृट् भविष्यत्काल

Second Future

### प्रत्ययः

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | स्यति | स्यतः | स्यन्ति |
| म० पु० | स्यसि | स्यथः | स्यथ |
| उ० पु० | स्यामि | स्यावः | स्यामः |

## होना भू ( भव् ) १

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र.पु. | भवति | भवतः (२) | भवन्ति |
| म.पु. | भवसि | भवथः | भवथ |
| उ.पु. | भवामि[३] | भवावः | भवामः |

## होना – अस् ४

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | अस्ति | स्तः | सन्ति |
| म० पु० | असि | स्थः | स्थ |
| उ० पु० | अस्मि | स्वः | स्मः |

## करना = कृ

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० पु० | करोति | कुरुतः | कुर्वन्ति |
| म० पु० | करोषि | कुरुथः | कुरुथ |
| उ० पु० | करोमि | कुर्वः | कुर्मः |

## अनुवादः (१)

| | | |
|---|---|---|
| वह होता है | वे दो होते हैं | वे सब होते हैं |
| स भवति | तौ भवतः | ते भवन्ति |
| तू होता है | तुम दो होते हो | तुम सब होते हो |
| त्वं भवसि | युवां भवथः | यूयं भवथ |
| मैं होता हूं | हम दो होते हैं | हम सब होते हैं |
| अहं भवामि | आवां भवावः | वयं भवामः |
| वह है | तू है | मैं हूं |
| सोऽस्ति | त्वमसि | अहमस्मि |

---

[१] ए,ओ अर् जब इ,उ ऋ से होते हैं वह गुण कहलाते हैं।
[२] व्यञ्जन स् के सामने कुछ न होतो विसर्ग बनजाता है।
[३] म,व सामने आजाने पर धातुका अ, लंबा हो जाता है।
[४] अस्, कृ दो धातुवें आवश्यक होने से दूसरे गणोंसे लीगई हैं। अर्थात् अस् धातु दूसरे गण की है और कृ धातु आठवें गण की।

## शिक्षा ४

* इ पूर्व आजाने से "ष्य" बनजाता है अन्यथा "स्य" रहता है।

| | | |
|---|---|---|
| भविष्यति | भविष्यतः | भविष्यन्ति |
| भविष्यसि | भविष्यथः | भविष्यथ |
| भविष्यामि | भविष्यावः | भविष्यामः |

### अस् का उच्चारण भूवत् है।

| | | |
|---|---|---|
| करिष्यति | करिष्यतः | करिष्यन्ति |
| करिष्यसि | करिष्यथः | करिष्यथ |
| करिष्यामि | करिष्यावः | करिष्यामः |

### *सेट् अनिट् धातु

दीर्घ ऊकारान्त दीर्घ ॠकान्त यु,रु,क्ष्णु,शी स्नु,नु,क्षु,श्वि,डी,श्रि,वृङ्, वृञ्, यह सब सेट् हैं अर्थात् इ लेतीं हैं

नीचे लिखी अनिट् हैं अर्थात् इ नहीं लेतीं।

कान्तों में– शक् १
चान्तों में– पच् मुच् रिच् वच् विच सिच् ६
छान्तों में– प्रच्छ् १
जान्तोंमें–त्यज्-निज्-भञ्ज् भज् भुज् भ्रस्ज् मस्ज् यज् युज् रुज् रञ्ज् विज् स्वञ्ज् सञ्ज् सृज् १५
दान्तों में– अद् क्षुद् खिद् छिद् तुद् नुद् पद्य भिद् विद्य विनद् विन्द् शद् सद् स्विद् स्कन्द् हद् १६
धान्तों में – क्रुध क्षुध् बुध्य बन्ध् युध्य रुध् राध् व्यध् शुध् साध् सिध्य ११
नान्तों में – मन्य, हन् २
पान्तों में=आप् छिप् क्षुप् तप् तिप् तृप्य दृप्य लिप् लुप् वप् शप् स्वप् सृप् १३
भान्तों में– यभ् रभ् लभ् ३
मान्तों में– गम् नम् रम् यम् ४
शान्तों में – क्रुश दंश दिश् दृश मृश् रिश् रुश् लिश् विश् स्पृश् १०
षान्तों में – कृष् त्विष् तुष् द्विष् दुष् पुष्य पिष् विष् शिष् शुष् श्लिष् ११
सान्तों में घस् वस् २
हान्तों में दह् दिह् दुह् नह् मिह् रुह् लिह् वह् ८

| | | |
|---|---|---|
| वह करता है | तू करता है | मैं करता हूं |
| स करोति | त्वं करोषि | अहं करोमि |

## अभ्यास (१)

मैं होता हूं। तू है। वह करता है। दो राम होते हैं। दो हरि करते हैं। दो सूरज हैं। सब पढ़ने हुवे हैं। गुणी करते हैं। यह वह राम है। हरि होते हैं

## शिक्षा (१)

अकारान्त पुल्लिंग रामकी भांति सम्पूर्ण अकारान्त पुल्लिंग शब्दोंका उच्चारण होता है जैसे– नर, देव, पर्वत, वृक्ष, इत्यादि।

एवं इकारांत हरि की भांति– मुनि, अग्नि, कलि, ऋषि इत्यादि
उकारान्त भानु की तरह– साधु, विधु, कृशानु, चिकीर्षु इत्यादि
ऋकारान्त दातृ की भांति– कर्तृ, भर्तृ, हर्तृ, नेतृ इत्यादि
तकारान्त पठत् की तरह– पश्यत्, कुर्वत्, भवत्, पचत् इत्यादि
इन्नन्त गुणिन् की भांति– धर्मिन्, शशिन्, मानिन्, गामिन् इत्यादि

## शिक्षा (२)

नीचे लिखी धातुवें १ म गण की हैं इनका उच्चारण प्रायः भूधातु के साथ मिलजाता है इस लिये इनका एक २ रूप सर्वत्र लिखा जावेगा शेषरूप प्रत्यय लगाकर उसी प्रकार बना लेने इनके रूप एकबार लेखपुस्तिका पर अवश्य लिख लेने चाहियें।

| शब्द | धातु | क्रिया | शब्द | धातु | क्रिया |
|---|---|---|---|---|---|
| १ पढ़ना– | पठ् | पठति। | ११ देखना– | दृश् (पश्य) | पश्यति |
| २ दौड़ना– | धाव् | धावति। | १२ पीना– | पा (पिब) | पिबति |
| ३ खाना– | खाद् | खादति। | १३ सूंघना– | घ्रा (जिघ्र) | जिघ्रति |
| ४ हरना– | हृ | हरति। | १४ बुलाना– | ह्वे (ह्वय्) | ह्वयति |
| ५ लेजाना– | नी | नयति। | १५ उगना– | रुह् (रोह्) | रोहति |
| ६ बोना– | वप् | वपति। | १६ बचाना– | रक्ष् | रक्षति |
| ७ याद करना– | स्मृ | स्मरति। | १७ गिरना– | पत् | पतति |
| ८ जाना– | गम् (गच्छ्) | गच्छति। | १८ छोड़ना– | त्यज् | त्यजति |
| ९ देना– | दा (यच्छ्) | यच्छति। | १९ पकाना– | पच् | पचति |
| १० ठैरना– | स्था (तिष्ठ्) | तिष्ठति। | २० रहना– | वस् | वसति |

## अनुवादः (४)

| | | |
|---|---|---|
| राम होवेगा | दो राम होवेंगे | सब राम होवेंगे |
| रामो भविष्यति | रामौ भविष्यतः | रामा भविष्यन्ति |
| तू यहां होवेगा | तुम दो कहां होवोगे | तुम सब होवोगे |
| त्वमत्र भविष्यसि | युवां कुत्र भविष्यथः | यूयं भविष्यथ |
| मैं होऊंगा | हम दो होवेंगे | हम सब होवेंगे |
| अहं भविष्यामि | आवां भविष्यावः | वयं भविष्यामः |

राम रावण के लिये काफ़ी है । राम के लिये नमस्कार हो ।
(१) रामो रावणाय अलम् । रामाय नमः
बालकों का कल्याण हो । ब्राह्मण को धन देता है
बालकेभ्यः स्वस्ति । (२) ब्राह्मणेभ्यो धनं यच्छति
इज्जत के लिये पढ़ा । अग्नि के लिये होम हो
( ३ ) प्रतिष्ठार्थम् अपठत् । अग्नये स्वाहा

## अभ्यास १३

वह करेगा । मैं हाथ से करूंगा । प्रजा के लिये कल्याण हो । गुरु के लिये नमस्कार हो । आगुदा के लिये रोटी मत दो । पित्रों के लिये स्वधा हो । लक्ष्मण मेघनाद के लिये क़ाफ़ी होगा । हम सब हाथ से दान करेंगे । जो भगवान् विधाता करेगा । वह भलाई के लिये होगा । तुम सब तन्दुरुस्ती के लिये ईश्वर को नमस्कार करो ।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | पठिष्यति | ८ | गमिष्यति | १५ | रोक्ष्यति |
| २ | धाविष्यति | ९ | दास्यति | १६ | रक्षिष्यति |
| ३ | खादिष्यति | १० | स्थास्यति | १७ | पतिष्यति |
| ४ | हरिष्यति | ११ | द्रक्ष्यति | १८ | त्यक्ष्यति |
| ५ | नेष्यति | १२ | पास्यति | १९ | पक्ष्यति |
| ६ | वक्ष्यति | १३ | घ्रास्यति | २० | वत्स्यति |
| ७ | स्मरिष्यति | १४ | ह्रास्यति | | |

(१) अलम्,नमः,स्वस्ति,स्वाहा,स्वधा इनके साथ चतुर्थी विभक्ति लगाई जाती है ।
(२) जिसे दिया जाय उस में चतुर्थी आती है ।
(३) 'अर्थम्' लगा देने से चतुर्थी का अर्थ होता है ।

## अभ्यास ( २ )

राम पढ़ता है । हरि दौड़ता है । भानु खाता है । रावण हरता है । लीडर ले जाता है । किसान बोता है । विद्यार्थी याद करता है । घोड़ा जाता है । राजा देता है । मुसाफ़िर ठैरता है ।

## अभ्यास ( ३ )

हम दो देखते हैं । दो राम पीते हैं । दो भौंरे सूंघते हैं । तुम दो बुलाते हो । दो वृक्ष उगते हैं । दो देवता बचाते हैं । दो बेवकूफ गिरते हैं । वे दो छोड़ते हैं । दो ब्राह्मण पकाते हैं । दो दौलतमंद रहते हैं ।

## अभ्यास ( ४ )

तुम सब दौड़ते हो । हम सब हरते हैं । वे सब बोते हैं । सब सूरज जाते हैं । सब राम देते हैं । पढ़ते हुये विद्यार्थी देखते हैं । सब राजा लोग सूंघते हैं । सब दरख़्त उगते हैं । बूंदें गिरती हैं । गुणवाले पकाते हैं ॥

## पाठ २ यः

| जो किया जावे—कर्म | ( Accusative ) | मफ़ूल |
|---|---|---|
| एक वचन | द्विवचन | बहुवचन |
| उसको | उन दो को | उन सब को |
| तम् | तौ | तान् |
| तुमको | तुम दो को | तुम सब को |
| त्वाम् [त्वा] | युवाम् [वाँ] | युष्मान् [वः] |
| मुझको | हम दो को | हम सब को |
| माम् (मा) | आवाम् (नौ) | अस्मान् (नः) |
| जिसको | जिन दो को | जिन सब को |
| यम् | यौ | यान् |
| किसको | किन दो को | किन सब को |
| कम् | कौ | कान् |
| इसको | इन दो को | इन सब को |
| इमम् | इमौ | इमान् |
| एक राम को | दो रामों को | सब रामों को |
| रामम् | रामौ | रामान् |

## शिक्षा ५

लृट् में गम् आदि ६ धातु अपने असली रूप में आजाती हैं ॥

वर्तमान की क्रिया से पूर्व "पुरा" लगा देने से भविष्यत् काल का अर्थ लिखा जाता है। जैसे खायगा--पुरा खादति।

## अभ्यास १४

यह शागिर्द तमाम वेद शास्त्रों को पढ़ेगा। मैं अपने पांव से बहुत जल्दी दौड़ूंगा। तू गर्म जलेबी खायगा। वह मशहूर डकैतिया ऊंट को हरेगा। मैं कलमदान को लेजाऊंगा। तू पिगारा बोवेगा। हरि गुज़रे हुवे ज़माने को याद करेगा। शेर हाथी के लिये काफ़ी होगा। मनुष्य का कल्याण हो। धर्म के लिये मैं पूरा यत्न करूंगा।

## अभ्यास १५

हम दो फिर कभी आप को चाकू देवेंगे। वह दो मास की डोलके लिये यहां ठैरेंगे। अगर तुम दो यहां ठैरोगे तो कल्याण को देखोगे। दो सूरजों का कल्याण हो। दो गुणियों के लिये नमस्कार हो। हम दो पिता के बिना दवाई नहीं पीवेंगे। दो कीड़े सुख के साथ फूलको सूंघेंगे। अभी हम दो को भाई बुलायगा। काला सांप महिल को चढ़ेगा। हम दो दाता को बचावेंगे।

## अभ्यास १६

मूर्ख गिरेंगे। जो लोग लोभ को छोड़ेंगे। हम सब पुलाव को पकायेंगे। तुम लोग जहां बसोगे। हम सब यतीम के लिये देवेंगे। रजिष्टर को इन्सपैक्टर साहिब देखेंगे। परसों दस रिसाले खूब दौड़ेंगे। ईश्वर सब के लिये कल्याण करेगा विद्यार्थियों को आटा दो। वे प्रोफ़ेसर शागिर्दों के साथ हस्तिनापुर को जावेंगे।

## शिक्षा ६

तीनकाल ( भूत, भविष्यत, वर्तमान ) और लोट् लकार आचुके हैं, बस अनुवाद के लिये साधारणतः यही आते हैं। हां अलबत्ता नाम अभी अधूरे हैं इनकी शेष तीन विभक्तियां रहती हैं।

उपसर्ग ( प्रीपोज़ीशन ] कि जिनका ज़िकर प्रारंभ में आचुका है। उनका प्रयोग परिचित धातुवों से दिखलाते हैं।

उपसर्ग धातु से पूर्व लगाया जाता है, उपसर्ग लगने से धातु का अर्थ

| | | |
|---|---|---|
| एक हरि को | दो हरियों को | सब हरियों को |
| हरिम् | हरी | हरीन् |
| एक सूरज को | दो सूरजों को | सब सूरजों को |
| भानुम् | भानू | भानून् |
| एक दाता को | दो दाताओं को | सब दाताओं को |
| दातारम् | दातारौ | दातॄन् |
| एक पढ़ते हुवे को | दो पढ़ते हुवों को | सब पढ़ते हुवों को |
| पठन्तम् | पठन्तौ | पठतः |
| एक गुणवाले को | दो गुणवालों को | सब गुणवालों को |
| गुणिनम् | गुणिनौ | गुणिनः |

## लोट् ( *Imperative mood* )

विधि और आज्ञा अर्थ में होता है ॥

### प्रत्यय

| | एक वचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | तु | ताम् | अन्तु |
| मध्यम पुरुष | अ | तम् | त |
| उत्तम पुरुष | आनि | आव | आम |



| | | |
|---|---|---|
| भवतु | भवताम् | भवन्तु |
| भव | भवतम् | भवत |
| भवानि | भवाव | भवाम |



| | | |
|---|---|---|
| अस्तु | स्ताम् | सन्तु |
| एधि | स्तम् | स्त |
| असानि | असाव | असाम |



बदल जाताहै, यह परिवर्तन पूर्व आचार्यों के नियत किये हुवे हैं, नये नहींहोते देखिये एक ही धातु उपसर्ग लगनेसे कितने अर्थ देताहै । प्रथम भू को लेतेहैं ॥

| | | |
|---|---|---|
| ताकतवर होता है । | तजरबा करता है । | चारों तरफ़ होता है |
| प्रभवति | अनुभवति | परिभवति |
| हारता है | हारता है | |
| पराभवति | अभिभवति | |
| मुमकिन होता है | पैदा होता है | |
| सम्भवति | उद्भवति | |

कृ

| | | |
|---|---|---|
| विकार करता है । | प्रस्ताव करता है | अधिकार करता है |
| विकरोति | प्रकरोति | अधिकरोति |
| नकल करता है । | रद करता है | बुरा करता है |
| अनुकरोति | { पराकरोति<br>निराकरोति | अपकरोति<br>ज़ाहिर करता है |
| बदला लेता है | साफ़करता है | { आविस्करोति |
| प्रति करोति | परिस्करोति | प्रादुस्करोति |
| बंदगी करता है | मंजूर करता है | बेइज्जतकरता है |
| नमस्करोति | { ऊरी करोति<br>उररी करोति<br>स्वी करोति | तिरस्करोति<br>खूबसूरत बनाता है<br>अलङ्करोति |

हृ [ हर् ]

| | | |
|---|---|---|
| चोट लगाता है | दूरकरता है | निकालता है |
| प्रहरति | अपहरति | निर्हरति |
| मुताबिक करता है | फिरता है | क़तल करता है |
| अनुहरति | विहरति | संहरति |
| निकालता है | इकट्ठा करता है | खाता है |
| उद्धरति | समभिहरति (१) | { आहरति |
| | कहता है | अभ्यवहरति |
| | व्याहरति | |

(१) सम् अभि दो उपसर्ग लगाये गये हैं ।

| | | |
|---|---|---|
| करोतु | कुरुताम् | कुर्वन्तु |
| कुरु | कुरुतम् | कुरुत |
| करवाणि | करवाव | करवाम |

## अनुवाद

| | | |
|---|---|---|
| वह करे | तुम दो करो | तुम सब करो |
| स करोतु | तौ कुरुताम् | ते कुर्वन्तु |
| तू काम कर(१) | तुम दो काम करो | तुम सब काम करो |
| त्वं कार्यं कुरु | युवां कार्यं कुरुतम् | यूयं कार्यं कुरुत |
| मैं धर्म करूं | हम दो धर्म करें | हम सब धर्म करें |
| अहं धर्मं करवाणि | आवां धर्मं करवाव | वयं धर्मं करवाम |
| खुशी हो | वे तन्दुरुस्त हों | हम सब होवें |
| मोदोऽस्तु | ते स्वस्थाः सन्तु | वयं भवाम |

## अभ्यास ५

वे सब होवें। मैं दान करूं। तू हो। राजा कल्याण करे। तुम दो पाप मत करो। वे सब खुशी करें। मैं गुणवाला होऊं। वे दो भोजन करें। क्या मैं करूं ? क्या वह होवे ?।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | पठतु | ८ | गच्छतु | १५ | रोहतु |
| २ | धावतु | ६ | यच्छतु | १६ | रक्षतु |
| ३ | खादतु | १० | तिष्ठतु | १७ | पततु |
| ४ | हरतु | ११ | पश्यतु | १८ | त्यजतु |
| ५ | नयतु | १२ | पिबतु | १६ | पचतु |
| ६ | वपतु | १३ | जिघ्रतु | २० | वसतु |
| ७ | स्मरतु | १४ | हसतु | | |

१ फ़िक़रे (वाक्य) में तीन बातें होती हैं कर्त्ता, कर्म, और क्रिया। फ़ारसी में इनको फ़ायल, मफ़ूल और फ़ेल कहते हैं। इस फ़िक़रे में "तू" कर्त्ता है, "काम" कर्म है "कर" क्रिया है इसी तरह सर्वत्र समझलो।

फ़िक़रे दो तरह के होते हैं कर्तृवाच्य और कर्मवाच्य कर्तृवाच्य में कर्ता प्रथमान्त और कर्म द्वितीयान्त होता है जैसे ऊपर फ़िक़रा दिखलाया गया है। कर्मवाच्य का वर्णन आगे करेंगे।

## स्मृ (स्मर्)

भूलता है
विस्मरति

## गम्

| | | |
|---|---|---|
| आता है | निकलता है | मिलता है |
| आगच्छति | निर्गच्छति | संगच्छते |
| ऊपर जाता है | पैरवी करता है | जानता है |
| उद्गच्छति | अनुगच्छति | अवगच्छति |

## स्था

| | |
|---|---|
| रवाना होता है | इज्ज़तकरता है |
| प्रतिष्ठते | प्रति तिष्ठति |
| उठता है | बैठता है |
| उत्तिष्ठति | अधितिष्ठति |

| | |
|---|---|
| **ह्वे [ ह्वय् ]** | **रुह् रोह्** |
| बुलाता है | चढ़ता है |
| आह्वयति | आरोहति |
| | उतरता है |
| | अवरोहति |

## पत

| | | |
|---|---|---|
| उड़ता है | बंदगी करता है | पैरवी करता है |
| उत्पतति | प्रणिपतति | अनुपतति |

## अभ्यास १७

वह योधा हथियारों से बलवान् होता है। मैं नहीं हारता हूं। मुमकिन है कि ये खबरें सच हों। तुम सब डाक्टर हो। और दवाइयों का तजरबा करते हो। उत्तम ग्रंथों से लियाकत पैदा होती है। मूली और दूध विकार करते हैं। हम सब गुणी की नकल करते हैं। तू बदला लेता है। शागिर्द उस्ताद को बंदगी करता है। मैं इंतजाम के लिये प्रस्ताव करता हूं।

## अभ्यास ६

वह पुस्तक पढ़े। गोपाल दौड़े। जगन्नाथ मिठाई खावे। हरि क्लेशों को हरे। मैं ले जाऊं। तू बोवे। भक्त ईश्वर को याद करे। तू अपने घर को जा। दाता कंगाल को देवे। क्या मैं ठैरूं॥

## अभ्यास ७

वे दो गुण वालेको देखें। हम दो अमृत रसको पीवें। तुम दो शौक़ीन ख़ुशबू को सूंघो [१] दो दाता भूखे साधुओंको बुलावें। दो वृक्ष उगें। दो राजा देश की रक्षा करें। दो पापी गिरें। हम दो पापको छोड़ें। तुम दो भोजन पकाओ। दो सज्जन यहां वसें।

## अभ्यास ८

सब राम दौड़ें। सब सूरज अंधेरे को हरें। सब चार किसान धोवें क्या हम सब यहां से जावें? तुम सब वहां ठैरोगे। यह दानाइ आदमी ठंडा पानी पीवें। राजा लोग गुणवालों को बुलावें। चारो तरफ़ पढ़ते हुये विद्यार्थियों की हिफ़ाज़त करो। हम सब बुरी संगत को छोड़ें। प्यारे दोस्त वसें।

## पाठ ३यः

### जिसके द्वारा किया जावे (करण) *Instrumental*

| एक वचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उसने | उनदोनों ने | उन सबने |
| तेन | ताभ्याम् | तैः |
| तूने | तुम दो ने | तुम सबने |
| त्वया | युवाभ्याम् | युष्माभिः |
| मैंने | हम दो ने | हम सब ने |
| मया | आवाभ्याम् | अस्माभिः |
| जिसने | जिन दो ने | जिन सब ने |
| येन | याभ्याम् | यैः |
| किस ने | किनदो ने | किन सब ने |
| केन | काभ्याम् | कैः |

(१)भूखा विशेषण [सिफ़] है साधु विशेष्य [मौज़ूफ़] है जो विभक्ति, वचन विशेष्य का होता है वही विशेषण में आता है।

## अभ्यास (१८)

अगर वह ताक़तवर है तो इसको रद करे। वे मजदूर छाजों से गेहूं और चने को साफ़ करें। अगर वह सच कहता है तो उस अर्ज़ी को मंजूर करो। आप हुकम देवें तो मैं अधिकार करेलूं। तुम अपने लिये मत बुरा करो। साईसदाँ नये नये तजरबों को ज़ाहिर करे। तुमदो उस शरीर को धमकी दो। कारीगर इस मकान को खूबसूरत बनावें। एक दुष्ट भले आदमी को डंडे से चोट न लगाव। मैं उसके मुवाफ़िक करूं।

## अभ्यास १९

प्यासों के लिये धर्मी ने जल निकाला*। रामने दुःखों को दूर किया। तू अवारा गर्द की§ तरह क्यूं फिरता था। मैंने कंजूस की तरह बहुत कुछ माल इकट्ठा किया था। तू कहताथा कि जंगलको न जाओ। कोचवान फ़िटन को बाहिर निकालता था। चोर धनके लिये छुरी से क़तल करताथा। हम दो फ़ालसा और नाशपाती को खाते थे। दाताओं को दान नहीं भूलता था। तुम सब अजायबघर आये।

## अभ्यास २०

पतंग ऊपर जायगी। जैसे२ क़ानून निकलेगा, वैसे२ मैं पैरवी करूंगा। क्या तू इशारे को जानेगा ? देखो वह शूकर उठता है। हम तुम्हारी इज्ज़त करेंगे। तू यहां बैठेगा। हरि को सूरज बुलाता है। तुम पहाड़ को चढ़ोगे और (१) उतरोगे। तमाम चमगादर शामको उड़ेंगे। वे सब उस्तादको बंदगी करेंगे।

## पाठ ५ मः

पृथक् होना–जिससे पृथक् हो

## अपादान ( *Ablative* )

| एक वचन | द्विवचन | बहुवचन. |
|---|---|---|
| उस से | उन दो से | उन सब से |
| तस्मात् | ताभ्याम् | तेभ्यः |

* उद्‌–अहरत् उदहरत् बनता है याने पहिले धातु की क्रिया लङ् में बनाओ फिर उसके पूर्व उपसर्ग लगा दो स्मरण रहे संधि अवश्य करनी होगी।

§(कीतरह) वत्

(१) संस्कृत में और के अर्थ में 'च' लगता है, 'और' जिससे पूर्व होता है 'च' उसके पीछे लगाया जाताहै।

| | | |
|---|---|---|
| इस ने | इन दो ने | इन सब ने |
| अनेन | आभ्याम् | एभिः |
| राम ने | दो रामों ने | सब रामों ने |
| रामेण | रामाभ्याम् | रामैः |
| हरि ने | दो हरियों ने | सब हरियों ने |
| हरिणा | हरिभ्याम् | हरिभिः |
| सूरजने | दो सूरजों ने | सब सूरजों ने |
| भानुना | भानुभ्याम् | भानुभिः |
| दाता ने | दो दाताओं ने | सब दाताओंने |
| दात्रा | दातृभ्याम् | दातृभिः |
| पढ़ते हुए ने | दो पढ़ते हुवों ने | सब पढ़ते हुवों ने |
| पठता | पठद्भ्याम् | पठद्भिः |
| एक गुणवाले ने | दो गुणवालों ने | सब गुणवालोंने |
| गुणिना | गुणिभ्याम् | गुणिभिः |

## लङ् ( भूत काल )

प्रत्यय

| | एक वचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्र.पु. | त् | ताम् | अन् |
| म.पु. | ः | तम् | त |
| उ.पु. | अम् | व | म |

लङ् ( first Preterite में धातु से पहिले अ लगाया जाता है

| | | |
|---|---|---|
| अभवत् | अभवताम् | अभवन् |
| अभवः | अभवतम् | अभवत |
| अभवम् | अभवाव | अभवाम |



| | | |
|---|---|---|
| आसीत् | आस्ताम् | आसन् |
| आसीः | आस्तम् | आस्त |
| आसम् | आस्व | आस्म |



| | | |
|---|---|---|
| तुमसे | तुम दो से | तुम सबसे |
| त्वत् | युवाभ्याम् | युष्मत् |
| हम से | हम दो से | हम सब से |
| मत् | आवाभ्याम् | अस्मत् |
| जिस से | जिन दो से | जिन सब से |
| यस्मात् | याभ्याम् | येभ्यः |
| किस से | किन दो से | किन सब से |
| कस्मात् | काभ्याम् | केभ्यः |
| इस से | इन दो से | इन सब से |
| अस्मात् | आभ्याम् | एभ्यः |
| राम से | दो रामों से | सब रामों से |
| रामात् | रामाभ्याम् | रामेभ्यः |
| हरि से | दो हरियों से | सब हरियों से |
| हरेः | हरिभ्याम् | हरिभ्यः |
| सूरज से | दो सूरजों से | सब सूरजों से |
| सूर्यात् | सूर्याभ्याम् | सूर्येभ्यः |
| एक दाता से | दो दाताओं से | सब दाताओं से |
| दातुः | दातृभ्याम् | दातृभ्यः |
| पढ़ते हुवे से | दो पढ़ते हुवों से | सब पढ़ते हुवों से |
| पठतः | पठद्भ्याम् | पठद्भ्यः |
| एक गुणी से | दो गुणियों से | सब गुणियों से |
| गुणिनः | गुणिभ्याम् | गुणिभ्यः |

## शिक्षा ७

विना, पृथक्, नाना इन अव्ययों के साथ द्वितीया, तृतीया, पञ्चमी विभक्ति लगाई जाती है।

ऋते, भिन्नः, अन्यः, इतरः इनके साथ पञ्चमी आती है।

अर्थ—होवे-करे

### विधि लिङ् [*Potential Mood*]

| ए० व० | द्वि०व० | ब०व० |
|---|---|---|
| यात् | याताम् | युः |
| याः | यातम् | यात |
| याम् | याव | याम |

| | | |
|---|---|---|
| अकरोत् | अकुरुताम् | अकुर्वन् |
| अकरोः | अकुरुतम् | अकुरुत |
| अकरवम् | अकुर्व | अकुर्म |

## अनुवाद ( ३ )

| | | |
|---|---|---|
| वह था | वह दो थे | वे सब थे |
| स आसीत् | तौ आस्ताम् | ते आसन् |
| तू था | तुम दो थे | तुम सब थे |
| त्वम् आसीः | युवां आस्तम् | यूयम् आस्त |
| मैं था | हम दो थे | हम सब थे |
| अहम् आसम् | आवाम् आस्व | वयम् आस्म |
| उसने काम किया | वह हुवा | तूने स्नान किया |
| स कार्यम् अकरोत् | सोऽभवत् | त्वं स्नानम् अकरोः |

(१)

उसने मेरे साथ काम किया । तेरे और उसके साथ हम पंडित हुवे ।
स मया सह कार्यमकरोत् । त्वया तेन च सार्धं वयं पण्डिता अभवाम
राम हरिके साथ था रामो हरिणा साकमासीत्

## अभ्यास ( ९ )

मेरे दो भाई थे । तुम दो ने क्या किया । वह दो सौदागर होते थे । हम सब ने मेहनतकी । तुम सब वहां थे । वे सब चतुर होते थे । मैंने दान किया । तुमने क्रोध क्यूं किया । जैसा यह था वैसा वह था । तुम दो ने धर्म किया ।

| | | |
|---|---|---|
| १ अपठत् | ८ अगच्छत् | १५ अरोहत् |
| २ अधावत् | ९ अयच्छत् | १६ अरक्षत् |
| ३ अखादत् | १० अतिष्ठत् | १७ अपतत् |
| ४ अहरत् | ११ अपश्यत् | १८ अत्यजत् |
| ५ अनयत् | १२ अपिबत् | १९ अपचत् |
| ६ अवपत् | १३ अजिघ्रत् | २० अवसत् |
| ७ अस्मरत् | १४ अदयत् | |

( १ ) तृतीया के योग में ( सह, सार्धम्, साकम् ) यह तीन अव्यय लगते हैं। तीनों का अर्थ 'साथ' है ।

| | | |
|---|---|---|
| भवेत् | भवेताम् | भवेयुः |
| भवेः | भवेतम् | भवेत |
| भवेयम् | भवेव | भवम |
| स्यात् | स्याताम् | स्युः |
| स्याः | स्यातम् | स्यात |
| स्याम् | स्याव | स्याम |
| कुर्यात् | कुर्याताम् | कुर्युः |
| कुर्याः | कुर्यातम् | कुर्यात |
| कुर्याम् | कुर्याव | कुर्याम |

## अनुवाद [ ५ ]

| | | |
|---|---|---|
| वह होवें | वे दो होवें | वे सब होवें |
| स भवेत् | तौ भवेताम् | ते भवेयुः |
| तू हो | तुम दो होवो | तुम सब होवो |
| त्वं स्याः | युवां स्यातम् | यूयं स्यात |
| मैं करूं | हम दो करें | हम सब करें |
| अहं कुर्याम् | आवां कुर्याव | वयं कुर्याम |

राम के बिना सुख कौन देता है

रामात् ( रामं–रामेण ) विना कः सुखं यच्छति

मैं राम से जुदा नहीं होऊंगा।

अहं रामात् [ रामं–रामेण] पृथक् न भविष्यामि

दरख्त से काला सांप गिरता है

वृक्षात् कृष्णसर्पः पतति

वेद कहता है ज्ञान के बिना मुक्ति नहीं

वेदो व्याहरति ऋते ज्ञानान् मुक्तिर्नास्ति

राम से दूसरा कोई बचाने वाला नहीं है

रामात् भिन्नः ( अन्यः, इतरः ) कश्चित् रक्षको नास्ति

तमाम विद्यार्थी पढ़ते हुवे घरों से मदरसों को जाते थे

सर्वे विद्यार्थिनः पठन्तः गृहेभ्यो विद्यालयान् अगच्छन्

## अभ्यास २१

| | | |
|---|---|---|
| हम दो होवें। | तुम दो करो। | वे दो हों |
| हम सब आनन्द करें | तुम सब तन्दुरुस्त होवो | वे सुखी हों |

## शिक्षा ३

वर्तमान क्रिया के साथ "स्म" लगाने से भूतकाल का अर्थ होता है। जैसे–उसने किया–वह करता था। स करोति स्म॥

## अभ्यास १०

वह ब्राह्मण मेहनत से वेद को पढ़ता था। मैं वहां तेजी से दौड़ता था। तू दोनों हाथों से रोटी को खाता था। वह पांव से उस रुपये को हरता था। मैं गाड़ी से तमाम बोझ को ले जाता था। तूने बीज बोया। वह कण्ठ से अपने पाठ को याद करता था। मैं रेल से हस्तिनापुर को गया। तुमने धन दिया। वह वहां ठैरा रहा।

## अभ्यास (११)

वह दोनों झरोखे से देखते थे। हम दोनोंने शरबत पिया। तुम दोने फुल व सूंघा। उसने ऊंची आवाज से हरि को बुलाया। वह दो चूहे वृक्ष को चढ़ गए। दो कुमारों ने छोटे हिरनको बचाया। एक तीर से दो सेर गिरे। हम दो ने दो बैल छोड़े। तुमने दो मन चावलों को पकाया। दो योधा रहते थे।

## अभ्यास (१२)

तीरसे सब राक्षस गिरे। गुणी लोग गुण से हमको बचाते थे। दश रीछ बाजुवों से पहाड़ों पर चढ़ते थे। वेगूंगे उन बहिरों को बुलाते थे। हमने चंबेली को सूंघा। तुम सब ने मीठा दूध पिया। पढते हुवे विद्यार्थियों ने बाज़ को देखा। हम सब ठैरे थे। पांच लीडर कचहरी को जाते थे। दो मुन्सिफ़ों ने दो वकीलों को याद किया।

## पाठ ४ थः

## जिस के लिये – सम्प्रदान (*Dative*)

| एक वचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उस के लिये | उन दो के लिये | उन सब के लिये |
| तस्मै | ताभ्याम् | तेभ्यः |
| तेरे लिये | तुम दो के लिये | तुम सब के लिये |
| तुभ्यम् | युवाभ्याम् | युष्मभ्यम् |

मैं पण्डित होऊं। तू राचा वचन करे। वह शीलवान् होवे हाकिम लोग न्याय करें॥

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | पठेत् | ८ | गच्छेत् | १५ | गोहेत् |
| २ | धावेत् | ९ | यच्छेत् | १६ | रक्षेत् |
| ३ | खादेत् | १० | तिष्ठेत् | १७ | पतेत् |
| ४ | हरेत् | ११ | पश्येत् | १८ | त्यजेत् |
| ५ | नयेत् | १२ | पिबेत् | १९ | पचेत् |
| ६ | वपेत् | १३ | जिघ्रेत् | २० | वसेत् |
| ७ | स्मरेत् | १४ | ह्वयेत् | | |

## अभ्यास २२

यज्ञदत्त यज्ञ करे। हरि भोजन करे। दाता यहां ठैरे। तू वेद को पढ़े। क्या मैं वेद पढ़ूं वा न्याय शास्त्र। बालक दौड़े। तोता चोग खावे। रामसे पृथक् लक्ष्मण मत होवे। कृष्ण के विना कौन बचावे। अगर दवाई पीवे तो तन्दुरुस्त होवे।

## अभ्यास २३

दो गुणियों के विना कौन रक्षा करे। अपने आपको सदा बचावे। दो पुत्रों को मित्रोंकी तरह देखें। दो सूरज ऊपर चढ़ें। दो अंकुर दरख्त से गिरें। दो ज़िद्दी अपनी ज़िद को छोड़ें। दो बवर्ची अपने हाथों से पूरी पकावें। दो दल्लाल ठैरें। दो रोगी दवाई पावें। दो बूढ़े खुद दान देवें।

## अभ्यास २४

आप सब क्रोध मत करें। मुमकिन है, कि हरिसे दैत्य हारजायें। उन्हें उचित है कि ज़ियादा खुराक छोड़देवें। हम सदा अपने धर्म को रखें। सब अकलमन्द दूसरे के लिये धन और जीवन देवें। देवता लोग अमृत पीवें। कीड़े खुशबु सूंघें। अयोध्यावासी राम को याद करें। खच्चर दशमन बोझ ले जावें। नारायण सब के लिये सुखको बुलावे।

## पाठ ६ छः

उस का, की, के।

## षष्ठी संबंधः [ *Genative* ]

| एक वचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उस का | उन दो का | उन सब का |
| तस्य | तयोः | तेषाम् |

| | | |
|---|---|---|
| तेरा | तुम दो का | तुम्हारा |
| तव ( ते ) | युवयोः [ वां ] | युष्माकम् ( वः ) |
| मेरा | हम दो का | हमारा |
| मम [ मे ] | आवयोः [ नौ ] | अस्माकम् [ नः ] |
| जिसका | जिन दो का | जिन सब का |
| यस्य | ययोः | येषाम् |
| किसका | किन दो का | किन सब का |
| कस्य | कयोः | केषाम् |
| इस का | इन दो का | इन सब का |
| अस्य | अनयोः | एषाम् |

## शिक्षा ८

षष्ठीके साथ—उपरि, अधस्, पुरस्, पश्चात्, तुल्यः, भद्रम् लगाये जाते हैं

आगे दो लकार ( लिट्-लुङ् ) आवेंगे यह दोनों कठिन हैं। इस लिये लिट् की बजाय 'स्म' से काम लिया जाता है और लुङ् का काम [ क्त ] प्रत्यय से लिया करते हैं क्त का वर्णन आगे आवेगा। लिट् में धातु द्वित्व ( डबल ) होता है लिट् प्रायः प्राचीन ऐतिहासिक वर्णन में आता है॥

## लिट् [ *Second preterite* ]

### प्रत्यय

| ए० व० | द्वि० व० | ब० व० |
|---|---|---|
| अ | अतुस् | उस् |
| थ | अथुस् | अ |
| अ | व | म |
| बभूव | बभूवतुः | बभूवुः |
| बभूविथ | बभूवथुः | बभूव |
| बभूव | बभूविव | बभूविम |
| अस् भूवत् है। | | |
| चकार | चक्रतुः | चक्रुः |
| चकर्थ | चक्रथुः | चक्र |
| चकार | चकृव | चकृम |

## आशी लिङ् [ *benedictive mood* ]

अर्थ–ईश्वर करे–होवे–करे

| ए० | द्वि० | ब० | ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|---|---|---|
| भूयात् | भूयास्ताम् | भूयासुः | क्रियात् | क्रियास्ताम् | क्रियासुः |
| भूयाः | भूयास्तम् | भूयास्त | क्रियाः | क्रियास्तम् | क्रियास्त |
| भूयासम् | भूयास्व | भूयास्म | क्रियासम् | क्रियास्व | क्रियास्म |

## लृङ् ( *conditional mood* )

अर्थ–होता–हेतुहेतुमद्भाव ॥ इसके पूर्व "अ" लगता है

| ए० | द्वि० | ब० |
|---|---|---|
| अभविष्यत् | अभविष्यताम् | अभविष्यन् |
| अभविष्यः | अभविष्यतम् | अभविष्यत |
| अभविष्यम् | अभविष्याव | अभविष्याम |
| अकरिष्यत् | अकरिष्यताम् | अकरिष्यन् |
| अकरिष्यः | अकरिष्यतम् | अकरिष्यत |
| अकरिष्यम् | अकरिष्याव | अकरिष्याम |

## अनुवाद [ ८ ]

कल मेला होगा। ईश्वर करे तू धर्म करे।
श्वः महोत्सवो भविता। त्वम् धर्मम् क्रियाः।
अगर पानी होगा तब खेती होगी॥
जलं चेद्भविष्यत् तदा कृषिरभविष्यत्
अगर मेहनत कर के पढ़ेगा तो जीतने के लिये समर्थ होवेगा।
यदि श्रमं कृत्वाऽपठिष्यत् तदा जेतुं समर्थोऽभविष्यत्

## अभ्यास ३२

मैं कल दफ्तर में काम करूंगा। राजभवन में कल वानर और रीछ होवेंगे। ऐ बहादुरों! कल कौरवों के दल को बरबाद करोगे। ईश्वर करे राजा धर्मात्मा हो। ईश्वर करे हम ईश्वर की भक्ति करें। ईश्वर करे तुम संसार का उपकार करो। अगर तू काम करेगा तो अफ़सर होगा। अगर तू पढ़ेगा तो पण्डित होवेगा। कल रामका राज्यतिलक होगा। ईश्वरकरे राजाका जीवन हो।

## अनुवाद ६

राजा दशरथ अयोध्या नगर का राज्य करता था
राजा दशरथोऽयोध्यानगरस्य राज्यं चकार
राम के बराबर कोई बलवान् न था
रामस्य तुल्यः कश्चित् बलवान् न बभूव
अयोध्यावासियों का कल्याण भरत लक्ष्मण करते थे
अयोध्यावासिनां भद्रं भरतलक्ष्मणौ चक्रतुः
शत्रुघ्न हज़ारों बहादुरों के साथ पहाड़ पर चढ़ता था
शत्रुघ्नः सहस्रशः भटैः सह गिरे उपरि आरोहति स्म
हमारे बज़ुर्ग क़दीम से यहां रहते थे
अस्माकं वृद्धा सनातनात् अत्र वसन्ति स्म
दो मल्लाह कुंवे के नीचे गए थे
धीवरौ कूपस्याधः गच्छतः स्म
राजमहल के पीछे कालेज के दो विद्यार्थी थे
प्रासादस्य पश्चात् महाविद्यालस्य विद्यार्थिनौ बभूवतुः
सवारों के आगे पियादे दौड़ते थे।
अश्ववाराणां पुरः पदातिगाः गच्छन्ति स्म
राजा का आदमी। कृष्ण का भक्त।
भूपस्य पुरुषः। कृष्णस्य भक्तः।

## अभ्यास १५

महाराज युधिष्ठिर राज्य करता था, युधिष्ठिर के और भी चार भाई थे। अर्जुन और भीमसेन दोनों बड़े बलवान् थे। नकुल और सहदेव ऐसे सुन्दर थे कि जो देखता था, वह मोहित होजाता था। एक दफ़ा अर्जुन स्वर्ग को गया था और युद्धको सीख आया था। अर्जुन के जब तीर निकलते थे तो आकाश कांपता था। कभी २ अर्जुन तीरों का पिंजरा बनाता था। भीमसेन हाथियों को सूंड से पकड़ कर पछाड़ता था। उस वक्त बड़े २ बहादुर होते थे। बड़े २ औज़ारों से लड़ते थे।

घरके ताले तुड़वाये गये। रुपये दिये गये।
गृहस्य लोहपत्राणि भेदितानि। मुद्रा दत्ताः।
रुपये दिलाये गए।
मुद्रा दापिताः।

## अभ्यास ७६

ॐअन्तर उकड़वाया गया। गिलो की बेल उगी। चिड़ी का बच्चा उड़ा। दरख़्त का पत्ता कांपा। देवदत्त ने स्नान किया। गगसे सीता कही गई। सौ गिना गया। दूरबीन से हमने देखा। हाथ से रस्सा गिर गया।

## अभ्यास ७७

दो नाखें चबाई गई। दोनारंगियें तोड़ी गई। आकाशपर दो तारे चमके। भूखे आदमी से दोनो हाथ चाटे गए। दो मित्रों की मुलाकात हमने चाही गई। दो चोरों से दो संदूकें चुराई गई। माता से दो बालक चूमे गए। राजा से दो कैदी छोड़े गए। भाई से दो बहिनें जगाई गई। दो विद्यार्थियों से दो बार गायत्री मंत्र जपा गया।

## अभ्यास ७८

अग्नि से तमाम जंगल जलाये गए। हमसे यहांके सब तालाब जाने गए। जुगराफ़िये की किताबें खूब ढुंडवाई गई। चार कबूतर मैदानमें नचवाये गए। बादशाहसे दुशमन जीते गए। एक लोभी ब्राह्मण रीछके कंगन से ठगा गया। राजा विक्रमादित्य कालीदास आदि शायरों से तारीफ़ किया गया। गर्म पानी से स्त्रियां नहाई। चक्की में मोठ और मटर दलवाये गए। फ़कीरों को कपड़े दिये गए।

## द्विकर्मक—कर्मवाच्य

श्लोकः

गौणे कर्मणि दुह्यादेः प्रधाने नीहृकृष्वहाम्।
बुद्धिभक्षार्थयोः शब्दकर्मकाणां निजेच्छया॥

अर्थ—दुह् आदि १२ धातुओं की गौण कर्ममें विभक्ति बदलती है अर्थात् द्वितीया के स्थान में प्रथमा होती है। नी, हृ, कृष्, वह् इन चार धातुओं के प्रधान कर्म में परिवर्त्तन होता है। बुद्धि भक्षणार्थ और शब्दकर्मक धातुओं में

के पास गई और विचारने लगी कि मैं इससे क्या प्रश्न करूं ? सोच कर बोली हे व्याघ्रि ! मैं छोटी हूं तौभी बरसमें मेरे बहुत से पुत्र उत्पन्न होते हैं तू इतनी बड़ी है तथापि तेरे एक या दो पुत्र सारे जन्ममें होते हैं। यह सुन कर चीती ने हंसकर उत्तर दिया कि तेरे बहुत पुत्रों से मेरा एक पुत्र अच्छा है क्यूं कि सौ मूर्खों से एक गुणी पुत्र उत्तम है जैसे हजारों तारों में एक चंद्रमा।

## कथा सप्तमी

दण्डक वन में कपूर तिलक नामी एक हाथी रहता था। उसको देखकर गीदड़ों ने कहा यदि यह किसी उपायसे मरजावे तो हमारा चार मास का भोजन होवेगा, उन में से एक गीदड़ ने जाकर हाथी से कहा महाराज! नमस्कार करता हूं हाथी ने पूछा तू कौन है, गीदड़ ने हाथ जोड़कर कहा मैं गीदड़ हूं क्यूं आया है? आपको बुलाने के लिये क्यूंकि हम आपको राजा बनाना चाहते हैं, हाथी लालचवस चल पड़ा आगे जाकर कीचड़ में फंस गया और बोला, मित्र! मैं कीचड़ में फंस गया हूं, गीदड़ने पूंछ दिखला कर कहा इस को पकड़ कर उठो। नीच की बात मानने से यह फल मिलता है।

## कथा अष्टमी

कोई राजा गरमी के दिनों में बाग में घुस कर सैर करता था, एक डोलची जोके बागका रक्षक था हाथ में डोल लेकर वृक्षों को सींचता था, राजा को फिरता हुवा देखकर आगे २ सर्वत्र जल सींचने लगा, वह मानता था कि ऐसा करनेसे राजा मुझे बहुतसा इनाम देवेगा, इस लिये अनुचित स्थानों पर भी उसने जल सींच डाला, राजा ने उस की यह चर्या देखकर उसे बुलाया और कहा, अरे मूर्ख! यह तूने क्या किया है एकतो वक्तको ज़ाया किया है दूसरे चीज़ोंका नुकसान हुवा है। अगर तेरे दिलमें यह ख़याल हो कि इस खुशामद से राजा मुझे इनाम देगा, मगर याद रक्खो कि ऐसे बेहूदा खुशामदियों को कभी इनाम नहीं मिलता।

## कथा नवमी

एक गडरिये के पास बहुतसी भेड़ें और मेंढे थे उसके पास एक कुत्ता उनकी हिफ़ाज़त के लिये था वह गडरिया कुत्ते को पूरी कचौड़ी और हलवा खिलाया करता था परन्तु वह अहसान फ़रामोश उसकी ना मौजूदगी में किसी न किसी मेंढेको खाजाता था मालूम होने पर तलवार लेकर जब गडरिया उसे

जहां चाहो विभक्तिपरिवर्तन [illegible]। [illegible] के [illegible] साथ कर्म में परिवर्त्तित करके दिखलाये जाते हैं। इसको वाच्य परिवर्तन कहते हैं। यथा–

*(हाशिये में: दुह् आदि १२ धातु इसी प्रकार होते हैं)*

कर्त्तरि– गौसे दूध दोहता है
गां दोग्धि पयः
गौणे– कर्मणि– गौसे दूध दुहा जाता है
गौ दुह्यते पयः

*(हाशिये में: नी आदि चार धातु इसीप्रकार होतेहैं।)*

कर्तरि– अजा को गांव में ले जाता है।
अजाम् ग्रामं नयति।
प्रधा.ने– कर्मणि– बकरी गांव में पहुंचाई जाती है
अजा ग्रामं नीयते

*(हाशिये में: बुद्धि भक्षार्थ और शब्दकर्मकरूपऐसे होतेहैं)*

कर्तरि– बालकको धर्म सिखलाता है
माणवकं धर्मं बोधयति
निजेच्छातः– कर्मणि– बालकको धर्म सिखलाया जाता है
माणवकं धर्मः बोध्यते }
माणवकः धर्मं बोध्यते }

## शिक्षा २५ Past active participle

※ क्त भूतसामान्य को यदि कर्तृवाच्य बनाना होतो इसके आगे वत् लगादो भगवत् की भांति उच्चारण लेता है। संस्कृत में इस प्रत्यय को क्तवत् ( तवत् ) कहते हैं॥

### अनुवाद १३

राम ने मीठा फल खाया । द्रौपदी ने अर्जुन को देखा।
रामः मधुरं फलं खादितवान् । द्रौपदी अर्जुनं दृष्टवती।
हरि ने पानी को फेंका । पानी से दीवार गिराई गई।
हरिः जलं क्षिप्तवान् । जलम् भित्तिम् पातितवत्।

※ क्त, क्तवत् से पूर्व धातु के अन्तिम न्, म्, का लोप हो जाता है॥

मारने लगा तब कुत्ता बोला मैंने तो थोड़े मेंढे खाये हैं पर भेड़िया रोज़ खाजाता है तू उसे क्यूं नहीं मारता गडरिये ने कहा तू मेरा नमकख़ार था तुम पर मेरा इतबार था तूने बेइमानी की है जिस काम की ख़ातिर तुम को रोटी दी जाती थी उस को तूने खुद बिगारा है इस लिये तू मारा जायगा।

## कथा दशमी

एक अक़लमंद बालक तालाब पर उत्तम वस्त्र और भूषण पहिने खेलता था उसको ठगने के लिये कोई ठग वहां आ पहुंचा बालक ने उसे चोर संमझा और रोने लग गया ठगने पूछा तू रोता क्यूं है बालकने कहा कि मेरी सोने की अंगूठी तालाब में गिरगई है यह सुनते ही ठगने कपड़े उतार कर रख दिये और पानी में अंगूठी ढूंढने के लिये कूद पड़ा बालक को मौक़ा मिल गया वह उस के भी कपड़े उठाकर चल दिया। ठीक है शरीर के साथ शरारत करनाही दानाही है।

## तृतीयोनुवादाध्यायः

सतलुज के किनारे पर पंजाब देश है। कभी बड़ा क़हित पड़ा कोई पुरुष, स्त्री और पुत्र को लेकर वनमें गया। रोज़गार के लिये मूंज चुन कर रस्सी बनाने लगे वृक्षपर बैठे हुवे परिन्दोंने पूछा रस्सी से क्या करोगे उन्होंने कहा तुम को बांधेंगे परिंदोंने डरकर उत्तर दिया कि हम को मत बांधो वृक्षके नीचे धन गढ़ा है निकालकर चले जाओ वैसा करने पर वह सफल मनोरथ घर पर लौट आये। उस के भाई ने जब यह वृत्तान्त सुना तो वह भी स्त्री और पुत्रको साथ लेकर वृक्ष के नीचे जा बैठा स्त्री को कहा पानी लाओ उसने इनकार कर दिया पुत्र को मूंज कही वह भी न उठा। परिंदोंने पूछा तुम क्या करना चाहते हो उसने कहा तुम को बांधना चाहता हूं वह बोले तू हमें नहीं बांध सकता क्यूंकि तेरे तो अपने घर में ही इत्तिफ़ाक़ नहीं है।

## कथा २ या

कोई लड़का पाठशाला से वस्तु चुरा कर माताको देता था माता वह चीज़ें लेकर प्रसन्न होती थी एक दिन चोरी करता हुवा पकड़ा गया और सरकार ने उसे फांसी की सज़ा सुनाई यह सुनकर लोगोंकी भीड़ लग गई उसकी माता भी देखने आई उस बालक ने माता के कान में बात करने के बहाने मुंह लगा

| | |
|---|---|
| दो गुणी डरे | दो बेलें वृक्ष पर चढ़ीं |
| द्वौ गुणिनौ भीतवन्तौ | द्वे लते वृक्षम् आरूढवत्यौ |
| सिपाही ने दो चोरों को पकड़ा | स्त्रियों ने रोटियां पकाईं |
| सैन्यः द्वौ चौरौ गृहीतवान् | स्त्रियः रोटिकाः पक्वत्यः |
| उन्हों ने पढ़ाया | फूलोंने पानी पिया |
| ते पाठितवन्तः | पुष्पाणि जलं पीतवन्ति |

## अभ्यास ७९

धातु पिघलाई गई। मेदा मनुष्यों से पीसा गया। तिल तेलियों से पीड़े गये। हम हमसायों से पूछे गए। मेरी दोनों आंखें फड़कीं। मिट्टी के बरतनों को हमने फुड़वाया। पेठा खुद बखुद फूट गया। पानी में डूबते हुए बच्चों को बचाया। अपने मेहिमानों को तुमने बुलाया। हमने जो खुर्दबीनें लीं थीं वे सब बेचदीं। मुलाज़िम कुरसियों पर बैठाये गये।

## पाठ २६

अब जो प्रयोग आवेंगे वह कर्तृवाच्य और कर्मवाच्य दोनों में होंगे।

### तुम्

**Infinitive of purpose**

## शिक्षा २६

१ तुम् प्रत्यय इ और गुण लेता है भू-( भव् ) तुम्-भवितुम्। पठ्तुम्—पठितुम्।

## अभ्यास ८०

वायु वृक्षोंको हिलाने के लिये बहता है। हंसने के लिये काव्यों में हास्यरस लिखा गया। सूददरसूद लेने के लिये उसने बेईमानी की। एक ज़ालिम मारने के लिये कुल्हाड़ी पकड़ता था। सजावट के लिये फूलों का गुलदस्ता आवेगा। सुनी हुई बातको सुनने के लिये मैं फिर बाहिर आया। तू देखे हुए तमाशे को देखने के लिये फिर गया था। वह खाये हुये मेवों को खाने के लिये फिर जायगा। भैंस सूने_को है। कन्या सोने के लिये रोती है।

## अभ्यास ८१

हमने चार धोतियां सिलवाने के लिये भेजीं। पौधों को सींचने के लिये

या और कान तोड़ डाला लोगों ने उसको लानत देखकर पूछा अरे मूर्ख ! यह क्या पाप किया है उसनें कहा सब क़सूर माता का है अगर यह मुझे प्रथम दिन चोरी करने से रोक देती तो मुझे आज फांसी क्यूं मिलती ।

## कथा ३ या

च्यूंटियां हमेशा गरमीके दिनोंमें खुराक इकट्ठी कर लेती हैं सरदी आने पर आनंद पूर्वक खाती हैं। एक दिन भूख से घबड़ाया हुवा परवाना आया उनको खाते हुवे देखकर बोला बहिनो ! मुझे भी कुछ खाने को दो। उनमें से एक बोली हे परवाना ! क्य तूने खुराक इकट्ठी नहीं की उसने कहा मैं नाचने खेलने में लगा रहा इस लिये कुछ नहीं करसका तब उसने कहा तुझे भूख से मरजाना चाहिये क्यूंकि जो लोग अपने भविष्यके लिये कुछ नहीं सोचते और काल को वृथा खोते हैं उनकी यही दशा होनी चाहिये।

## कथा ४ थी

हिंदोस्तान में एक कुत्ता किसी नगर में रहता था एक दिन फिरता हुवा क्या देखता है कि घास का ढेर लगा हुवा है वह आनंद पूर्वक उस पर जा बैठा थोड़ी देर के बाद एक गौ आई उस घास को चरने लगी कुत्ता उठ कर भौंकने लगा गौने कहा अरे मूर्ख ! यह घास तेरे काम की तो है नहीं हमारे लिये रक्खी हुई है तुझे इतना हसद है कि तू दूसरे का पेट भर खाना नहीं सह सकता धिक्कार है तेरे इस दुष्ट स्वभाव को। क्या मैंने भी कभी तेरी रोटी में रुकावट डाली है फिर तू क्यूं भौंकता है।

## कथा ५ मी

किसी शिकारी कुत्ते ने हिरनी पर नालिश की, नालिश के विचार के लिये चीता और गीध कमीशन बैठे। कुत्ते ने कहा कि हिरनी ने मुझसे उधार ली थी, अब मुझे नहीं देती हिरनी बोली मैंने कुछ नहीं लिया इस विषय में कोई तहरीर या गवाह हो तो यह पेश करे, दोनों की बातें सुनकर कमीशन ने फ़ैसला दिया कि कुत्ता ईमानदार है झूठ नहीं बोलता जयपत्र कुत्ते को दिया जाता है, यह सुनतेही कुत्ते ने हिरनी को मार डाला और तीनों ने मिलकर खाया, ज़ालिमों की करतूत अकसर ऐसे ही रहा करती है।

माशकी को भेजा। सिखलाने के लिये उस्ताद को बुलाया। दीपमाला में सजवाने के लिये कारीगर को बुलायेंगे। पुस्तकें लिखवाने के लिये काश्मीर से लेखक बुलवाओ। सुना जाता है पुराने ज़माने में बालक का शिर मुंडवानेके लिये ब्राह्मण को बुलाते थे। बैठने के लिये यह जगह काफ़ी है। पलंग बुनवाने के लिये पड़ा है। ज़ख्म बांधने के लिये पट्टी लाओ। बालों को बढ़ाने के लिये खुशबूदार तेल लगाओ।

## पाठ २७

## क्त्वा (त्वा)

**Indeclinable past participle**

## शिक्षा २७

१ * क्त्वा प्रत्यय क्त की भांति कहीं कहीं इ लेता है वृद्धिगुण नहीं लेता।
२ इसका अर्थ है करके, कर। भू-त्वा-भूत्वा। पठ्-त्वा-पठित्वा।

## अभ्यास ८२

सांप मेंडक को निगल करके भागता है। मैं नहाकर पाठशाला जाऊंगा। डिबिया देकर वह यहां से चला गया। मैंने डायरी को देखकर यक़ीन किया। तोड़े हुवे को तोड़ कर क्या बहादुरी की। तू तारीफ़ करके क्या लेगा। आत्मा में ईश्वर को ढूंढ कर खुशी मनाओ। जो डरकर बैठजाता है वह तरक्की नहीं करता। हे बाला! तू ठहरकर क्या देखती है। ठग लोग ठगकर चले गए। घड़े से पानी की बूंद टपक कर निकलती है।

## अभ्यास ८३

राजाने मुझे रुपये दिलाकर रुखसत किया। सिपाहीने वारंट दिखलाकर पकड़ लिया। राममूर्ति अपनी छातीपर पत्थर तुड़वाकर ताक़त दिखलाता है। कुंवें को ढपवाकर सुरक्षित करो। श्री कृष्ण ने कंसके पहिलवान को घुमाकर फेंकदिया था। भीमसेन से जरासंध को गिरवाकर श्रीकृष्ण प्रसन्न हुआ। फूलोंको गुथवा कर हम लोग पहिनते हैं। दौलतमंद बावरियां खुदवाकर उपकार करेगा। पक्षियों को दाना खिला कर पकड़ता है। ढोलकी नंदी खिंचवाकर बजाता है।

---

* क्त्वा के सामने होने पर नकारान्त मकारान्त धातु के न्, म्, का लोप हो जाता है।

## कथा ६ठी

कोई एक मकोड़ा नदी में पानी पीने के लिये गया नदी के प्रभाव में वह निकला, उस बहते हुवे पर कबूतर की निगाह पड़ गई, उस से वह बाहिर निकाला गया, एकदफ़ा कबूतर वन में वे खौफ़ होकर बैठा था, कोई शिकारी उधर आनिकला, कबूतर को बैठा हुवा देख कर जाल फैलानी शुरु करदी, मकोड़े ने देखा कि मेरा उपकारी फँसता है उसने तत्काल शिकारी की टांग को डस लिया उस दर्द से अचानक शिकारी ने हाथ पांव हिलावे, कबूतर उड़ गया सच कहा है भले की भलाई होती है ।

## कथा ७ मी

दो हिंदुस्तानी मनुष्य शिव मंदिर में जाकर शिवजी की तपस्या करने लगे। एक दिन आकाश वाणी हुई कि मैं तुम पर प्रसन्न हूं वर मांगो । जो प्रथम वार मांगेगा उसकी वस्तुसे दुगनी वस्तु दूसरे को मिलेगी । इन तपसियों में एक लालची था और दूसरा हासिद था । लालची ने मनमें कहा मुझे चुप रहना चाहिये क्योंकि जो यह मांगेगा मुझे खुद ब खुद दुगनी मिलजायगी । हासिद ने उसे चुप देख कर वर मांगा कि हे प्रभु मेरी एक आंख कानी हो जाय । तत्काल लालची दोनों आंखोंसे अंधा हो गया । देखो हसद कैसी बुरी बला है ॥

## कथा ८ मी

किसी किसान के ४ चार पुत्र थे जब वह मरने लगा तो पुत्रों ने पूछा पिताजी कुछ धन माल होतो बताईये उसने कहा यह खेत किसी को न देना इसके एक हाथ नीचे मेरा खज़ाना गड़ा हुवा है । उसके मरजाने के पीछे चारों ने मिल कर एक २ हाथ नीचा हल चलाया पर कुछ न मिला लेकिन उस साल फ़सल दस गुणा उत्पन्न हुवा तब एक बुद्धिमान् भाई ने कहा पिता का यह मतलब था कि भूमि खोदने में जितना अधिक पुरुषार्थ करोगे उतना फल भी अधिक पाओगे । पुरुषार्थ ही खज़ाना है ।

## कथा ९ मी

पंजाब के किसी हिस्से में एक नाटक ऐक्टर रहता था । उसको पेट के दर्द ने सताया, घबड़ाया, बहुत दवाइयें की गई । कुछ कामयाबी न हुई आखिरकार वह एक हकीम के पास गया । हकीम ने कहा तुमने क्या खाया

था। उसने कड़ा जली हुई रोटी खाई थी हकीम ने तुर्त नौकर को हुक्म दिया गया सलाई लाओ बीमार ने पूछा सलाई से क्या करोगे हकीम ने उत्तर दिया तुम्हारी आंखें ठीक की जावेंगी क्योंकि तुम्हारी आंखों में फ़र्क़ है वरना तुम जली रोटी क्यों खाते।

## कथा १० मी

पंजाब के किसी एक जंगल में एक दफ़ा बड़ी भारी बरसात हुई। बन के जानवर बहुत दुःखित हुवे उनमें कई एक बंदर भी थे शरीर के बचावके लिये एक वृक्ष के नीचे खड़े होगये शीतल वायु के वेग से थर थर कांप रहे थे उन को देख कर अपने घोंसले में बैठी हुई चिड़ियाने दयावश कहा हे वानरो! तुम्हारा जिस्म तो मनुष्य के बराबर है तुम सर्दी गर्मी के लिये अपना घर क्यूं नहीं बनाते? देखो ऐसा दुःख उठा रहे हो यह सुन कर वानरों ने कहा अरी रंडा! तू हम पर ठट्ठा करती है बरसात ठहरते ही तेरी खबर लेलेंगे। मूर्खोंको उपदेश उलटा असर करता है।

## चतुर्थोध्याय

एक ग्वाला नित बन में गौवें चराता था एक दिन अचानक उसने हंसी के तौर पर शोर मचा दिया कि आओ २ शेर आगया शेर आगया गांव के लोग लाठियां लेकर दौड़ पड़े जब पास आये तो उसका मख़ौल प्रतीत हुवा वह नाराज़ होकर वापिस चले गए। कुदरत से किसी दिन सच्चा शेर वहां आ निकला उसने फिर गुलशोर मचाया मगर ठट्ठा समझ कर कोई न आया शेर ने आते ही उसे फाड़ खाया इस लिये कहते हैं कि झूंठ बोलना बड़ा पाप है अगर उसने झूंठ न बोला होता तो आज शेर के पंजों से क्यूं मारा जाता।

## कथा द्वितीया

एक आलसी लड़का पाठशाला से भाग कर बन में गया वहां अवारा गर्दी की तरह फिरने लगा एक तर्फ़ क्या देखता है कि बुलबुल तिनके चुन २ कर घोंसला बना रही है। दूसरी तर्फ़ देखा तो च्यूंटियां चावलों के दाने लेजा कर अपनी बिल को भर रही हैं। आगे बढ़ कर देखता है तो शहिदकी मक्खी फलों का रस चूस २ कर अपने छत्ते में शहिद बनाती हैं। बकड़ीको देखा तो वह ऊंची चढ़ कर नरम २ पत्ते खाती है ग़र्ज़ यह है कि सबको अपने २ काममें

दुलहिन बैठे हुवे हैं। एक पुरुष वह है कि जिसका सातवां विवाह है वह चाहता है कि आठवां नवां और दसवां भी करलूं उस शौक़ीन को तीन वार बारबार, रोका परन्तु उसने दसवार अपना वही हठ ज़ाहिर किया।

## कथा ३ या

कोई सौदागर बाज़ार में एक चाकू नीलाम करते हुवे कह रहा था, कि देखो यह पांच से खरीदा हुवा दोमें दिया जावेगा, यह दसका खरीदा पांच में दिया जाता है। यह लड़के लोअर में पढ़ते हैं। वे कन्यायें मायमरी तक पढ़ चुकी हैं। आज कल पुत्री पाठशालायें अक्सर मिडलतक बनरही हैं। हाई-स्कूल में से पढ़कर जो आते हैं वे अच्छे योग्य समझे जाते हैं। कालिज की पढ़ाई अशराफ़त सिखलाती है। कालिज में तीन विभाग हैं, पहली एफ़०ए० दूसरी बी० ए० और तीसरी एम० ए० क्लास हैं। आजकल कालिजों में सैकड़ों और हज़ारों पढ़ते हैं।

## कथा चतुर्थी

आहा !! क्या देखता हूं ऐसा अद्भुत स्वप्न तो कभी नहीं देखे था और ऐसा कलरव पूर्ण लोकाकीर्ण स्थानभी कभी नहीं देखाथा, इस असीम भूमण्डल के मध्य में एक परम शोभायमान अपूर्व पर्वत इतना ऊंचा है कि चोटी मेघों के बीचोंबीच बहुत ऊंचेतक उठी हुई है पार्श्वदेश ऐसा, दुरारोह है कि मनुष्य के सिवा और कोई जन्तु वहांतक पहुंचही नहीं सकता। मैं बड़े आश्चर्य में आ, कभी आंख उठा पर्वतकी ओर कभी उसपर चढ़ने वालोंके यत्न और अध्यवसायकी ओर देखता और इधर उधर घूमता चिन्ता में चूर होरहा था।

## कथा ५मी

पर्वत आदि के साथ पवनका रुकना और पलटना भी अनेक अन्यान्य स्थानों में वर्षा पड़ने का कारण है जिस पवन के मवाहद्वारा बाष्पराशि लाकर भारतवर्ष के पूर्वोत्तरखण्ड में मेघबनते हैं। वह पहिले पश्चिम दक्षिण से बंगाले की खाड़ियों के ऊपर २ से बहकर आती है। पीछे हिमालय और उसके आस पास के पहाड़ों के निकट पहुंच टकरखा आगे और उत्तर की ओर जाने को असमर्थ हो पश्चिमोत्तर में चली जाती है फिरवहां से बहती २ हिंदुकुश पहाड़ से टक्कर खाती है तो ठीक पश्चिमको चलने लगती है।

लगा हुवा देखकर इसने सोचा कि सारी दुनिया तो काम में लगी हुई है मैं निकम्मा क्यूं फिरता हूं। मुझे भी काम करना चाहिये इतना विचार कर पाठ शाला को चला गया ऐसे बच्चे होनहार होते हैं।

## कथा तृतीया

कहते हैं कि एक दिन जब कि रामचन्द्र बालक थे माताकी गोद में बैठे हुवे थे पूर्णिमा का चन्द्र निकला आपने देखकर कहा माता जी ! मुझे चांद पकड़दो माताने बहुत समझाया आपने एक न मानी राजा दशरथ आये उन्होंने भी अनेक खिलौने दिये कुछ न हुवा सब हैरान थे कि चंद्रमा कैसे लाकर दिया जावे यह खबर अमीर वजीरों को हुई सुमन्त बड़ा बुद्धिमान् वज़ीरथा उसने कहा राम ! ज़रा ठैरो मैं अभी चंद्रमा लादेता हूं यह कहकर एक बड़ा शीशा लादिया उसमें चंद्रमा दिखला कर कहा देखो चंद्र आगया है राम हंस पड़े और बहुत खुश हुवे।

## कथा चतुर्थी

कोई राजा वज़ीरों को साथ लेकर सैर करता हुवा बाग़ में पहुंचा वहां एक बूढ़ा माली नया पौधा लगा रहा था राजा ने हंसकर कहा अरे माली अस्सी वर्ष की तो तेरी उम्र है इसका फल तो तू नहीं खायगा फिर इतनी मेहनत क्यूं करता है माली ने हाथ जोड़ कर उत्तर दिये कि हज़ूर ! मेरे बड़ों ने वृत्त लगाये थे उनका फल मैंने खाया इसी तरह मेरे लगाये पौधों का फल मेरी औलाद खायेगी। राजा ने ख़ुश होकर दश रुपये इनाम दिया माली हंसकर और उछलकर बोला मालिक ! कौन कहसकता है कि मैंने पौधे के फल नहीं खाये आजही पौधा लगाया आज़ही दस फल मिलगये।

## कथा पञ्चमी

एक बूढ़ी बिल्ली हाथ में लोटा गले में माला और माथे पर टीका लगा कर तपस्विनी बन गई। चूहों ने इसकी यह आकृति देखकर पूछा मासी बिल्ली ! यह तूने क्या किया है वह बोली मैंने बहुत चूहे मारकर पाप बटोरा है अब उनका प्रायश्चित करूंगी इस लिये खाना पीना छोड़ रक्खा है। चूहे निःशंक होकर कूदने लगे बिल्ली रात्रि के वक्त अंधेरे में दो चूहे पकड़कर खालेती छै मासके भीतर जहां दश झुंड थे पांच बच गए एक बुद्धिमान्

## कथा षष्ठी

जब दूरवीक्षण लेकर आकाश मण्डल को देखते हैं। तो एक २ क्षुद्र तारा जो दीप सिखा वा खद्योत की भान्ति यहां से दिखाई देता है एक बड़ा भारी जीवलोक सुनपाते हैं। फिर अणुवीक्षण ले एक २ बिन्दु जलको देखने लगते हैं असंख्यात प्राणिपुञ्ज ( जो हमारी भांतिहि सब प्रकार के व्यवहार करते हैं ) से परिपूर्ण देख विस्मयार्णव में मग्न होते हैं। इधर एक खद्योत समान प्रकाशित नक्षत्र और तारे हमारी इस धरती से भी बड़े। इधर एक जल कणा के भीतर अगणित जीवपुञ्ज। इन सम्पूर्ण व्यापारों को देख यही कहना पड़ता है कि आहा ! धन्य तेरी अपार महिमा। और धन्य तेरी अनन्त शक्ती है।

## कथा सप्तमी

यह लो वर्षाकाल आ पहुंचा। पर्वतों के समान मेघों के समूहों से आकाश मण्डल ढक गया। स्वर्गस्थली, समुद्र का जल रूपरस सूर्यकी किरणों के द्वारा पीकर कार्त्तिकादि नवमास तक गर्भ धारण करके लोकों का जीवन स्वरूप जलरूप रसायन छोड़ती है। सूर्य भगवान आकाश में आरोहण करके कुटज और अर्जुन माला की समान मेघसोपान श्रेणी से उस गगन मण्डल को अलंकृत करते हैं। सन्ध्या समय की ललाई से और अन्त भाग में श्वेत वर्ण स्निग्ध मेघरूप छिन्न वस्त्रों ने, मानों आकाश के घावस्थानों में पट्टी बांध रक्खी है।

## कथा अष्टमी

मन्द पवन रूप निःश्वास युक्त सन्ध्या की ललाई मानो चन्दन लगाये हुवे हैं। श्वेत वर्ण के मेघों सेयुक्त आकाश मानो कामातुर हो गया सा जान पड़ता है। ग्रीष्म के ताप से महा कम्पित नये पानी के छिड़के जाने से शोक से सन्तापित यह पृथ्वी विरहिनी स्त्री के समान आंसू छोड़ती है। मेघके उदर से निकले हुवे कपूर लगे जल की समान, शीतल और केतकी की सुगंधी युक्त पवन अंजिली द्वारा पान करनेके योग्य होगया है। मेघरूप चीर वल्कल धारी, धारा रूप यज्ञोपवीत युक्त, गुहा के मुख में पवन शब्द युक्त सब पर्वत वेदाध्ययन करने वाले बटुक गणों की समान शोभायमान होरहे हैं।

चूहे ने पता लगा कर जाना बंद कर दिया। चूहे ने बहुत ठीक किया वरना बिल्ली सब चूहे खा जाती दुश्मन पर कभी विश्वास नहीं करना चाहिये।

## कथा षष्ठी

कबूतरका जोड़ा एक वृक्ष पर बैठा था ऊपर से बाज़ आया दोनों सिकुड़ गये अचानक नीचे से एक शिकारी ने तीर कमान खैंच कर उनको निशाना बनाया नीचे ऊपर दोनों मार्ग रुके हुवे देखकर दोनों ने ईश्वर से प्रार्थना की कि हे दीनबन्धो ! दयासागर ! हम तेरी शरण हैं हमारी रक्षा करो। इस वक्त सिवाय तुम्हारे और कोई नहीं बचा सकता ईश्वर की दरगाह में प्रार्थना मंजूर होगई तुर्त एक सांप ने निकल कर शिकारीके पैर पर डसा शिकारी गिर पड़ा गिरतेही निशाना चूक गया कबूतरों की बजाय बाज़को जा लगा वह दोनों मर गये और कबूतरों का जोड़ा बच गया। जिनको ईश्वर बचावे उनको कौन मार सकता है।

## कथा सप्तमी

एक लोमड़ी दरख़्तके नीचे जाकर बैठी और देखा कि कव्वेके मुख में मांस का टुकड़ा है सोचा कि मेरे हाथ कैसे लगेगा कुछ विचार कर बोली आहा ! कव्वा कैसा सुंदर पक्षी है इसके काले २ बाल कैसे दिल को भाते हैं इसका देखना कैसे मनको चुराताहै। मुझे इसकी बोली तमाम परिंदोंसे अच्छी लगती हैं कव्वे ने जब यह वचन सुने तो खुशी से फूल गया और बोल उठा बोलते ही मांस का टुकड़ा गिर पड़ा। लोमड़ी टुकड़ा लेकर भाग गई कव्वा देखता रह गया। संसार में धोखाबाज़ आदमी झूठी खुशामद करके भोले भाले लोगों को लूट लेते हैं।

## कथा अष्टमी

बन में माल पूवों की गठड़ी पड़ी थी अचानक दो गेंडे वहां आ गये एक कहने लगा गठड़ी मेरी है दूसरे ने कहा मेरी है। दोनों में झगड़ा बढ़ गया, उचित तो यह था कि दोनों आधी २ बांट लेते परन्तु ऐसा न करके लड़ने को तय्यार होगये। दोनों जवान थे और बल में समान थे एक दूसरे पर झपट पड़े। ऐसे हमले किये कि दोनों ज़खमी हो कर गिर पड़े और बेहोश होगये इसी असनामें एक लोमड़ी आई दोनों के दरम्यान से वे खटके गठड़ी लेकर भाग गई सच कहते हैं कि भाइयों की लडाई में चोरों की फ़तह होती है।

## कथा नवमी

इस वर्षा काल में आकाश स्थल बिजली रूप सुवर्ण के चाबुक से ताड़ित होकर हृदय में वेदना पाय घोर शब्द कर रहा है। बिजली रूप पताका लगाय और बगलों की पंक्तियुक्त माला पहिरे, शैलशिखर तुल्य भयंकर नाद करने वाले मेघगण रण में खड़े हुये मतवाले हाथियों की समान गर्जना कर रहे हैं। कदम्ब की डाली पर अनुरागी हुये भौंरों के झुण्ड जलकी धारा गिरने से आहत हो पहिले क्षण का इकट्ठा किया हुवा, गाढ पुष्परस रूपमद परित्याग किये देते हैं। जामन के वृक्ष की डालियें अंगार चूर्ण समूह तुल्य अधिक रसवाले फल के समूह से भ्रमर गणों से पी जाती हुई सी प्रकाशमान होरही है।

## कथा दशमी

पर्वत वनके चलने वाले अपने मार्ग में टिके हुवे युद्ध की कामना किये गजेन्द्र गण मेघका गर्जना सुन दूसरे शत्रु हाथी के गर्जने की शंका कर युद्ध करने के लिये लौट रहे हैं। किसी २ जगह भ्रमरगण गुंजार कर रहे हैं कहीं मोर नाच रहे हैं। कहीं हाथियों के झुंड मतवाले होकर शोभा पा रहे हैं इस प्रकार से समस्तवन इन सब वस्तुओं से प्रकाशित होते हैं। मोती के समान गिरा पत्तों पर लगा इन्द्र का दिया निर्मल जल, पीले विवर्ण पंखवाले प्यासे पक्षी गण हर्षित होकर पान कर रहे हैं। भ्रमरध्वनी रूप मधुर गीत, और उस में वानरों की ध्वनि कण्ठताल, मेघ शब्द मृदंग ध्वनि, इस प्रकार से वन में मानों संगीत होना प्रारंभ हुवा है॥



## कथा नवमी

वीरबर बादशाह के पास रहता था बादशाह वीरबर से ऐसे २ सवाल करता था कि उनका जवाब देना बड़े २ दानाओं की समझ में नहीं आता था एक दिन बादशाह पांच इंच की कलम लाकर बोला कि कोई वज़ीर इसको बिना काटे छोटा कर देवे तो मैं उसे बड़ा अकलमंद समझूंगा। तमाम वज़ीर सोचने लगे मगर किसी की अकल में कुछ न आया बादशाह ने वीरबर की ओर देखा वीरबर उठ खड़ा हुआ और बोला हजूर! यह अभी छोटी होजाती है यह कह कर सात इंच की कलम उसके साथ रखदी। बादशाह हंस पड़ा और सब वज़ीर शरमिंदे होगये।

## कथा दशमी

बादशाह ने काठ की दो पुतलियां एक रंग की बनवाईं। वज़ीरों से कहा एककी कीमत लाख रुपये हैं दूसरी की एक टका बतलाओ क्यूं? बहुत सोचने पर भी किसी से कोई जवाब न बन सका आखिरकार वीरबीर उठा पुतलियों को खूब देखा और दो तारें मंगवाईं। एक पुतली के कान में डाली वह पेट में गुम होगई दूसरी के कान में डाली तो वह मुख से बाहर निकल पड़ी वीरबर उछल कर बोला. जनाब आली! पहिली का मूल्य लाख और दूसरी का एक टका है। बादशाह ने पूछा क्यों? वीरबर ने कहा जो आदमी कान से सुन कर बात को पेट में रखता है बाहिर नहीं निकालता वह लाख रुपये का है और जो सुनकर मुंहसे निकाल देता है वह एक टके का आदमी है।

## पञ्चमोऽध्यायः

जगत् भर के आदि में एक मात्र ब्रह्मा जी ही अचारज थे फिर सात ऋषि संसार के अचारज कहलाये देवताओं का अचारज बृहस्पति हुवा जो राजा इन्द्र की सभा में मंत्री का काम करता था और सारे संसार के पण्डितों में मशहूर पंडित गिना जाता है देवताओं के भाई दैत्यों का कि जिन में राजा बलि मुख्य था शुक्र अचारज रहा यह बड़ा कवि था नीतिशास्त्र का पूरा जानकार था इसके पास संजीविनी विद्या थी उसके बल से लड़ाई में जो दैत्य मरते थे उनको जीवित कर देता था।

## द्वितीया कथा

संसार में परम उज्वल मख्यातवंश सूर्य कुलका अचारज ब्रह्मपुत्र वसिष्ठ

ओम्

# अष्टमोऽध्याय

एक शिष्यने अपने अचारज से जाकर पूछा हे गुरु! विद्या के लाभ कृपा करके सुनाओ। अचारज ने फ़रमाया, विद्या वह वस्तु है कि जो वगैर ज़ेवरों के मनुष्य को सुन्दर बनादेती है। विद्या से हीन चाहे सुन्दर हो या ऊंचे कुल में पैदा हुवा हो वह सभा में शोभा नहीं पाता जैसे हंसोंके दरम्यान बगुला। अथवा जैसे फेसूफल। विद्याराज्य से भी बड़ी वस्तु है क्यूंकि राज्य वाले की इज़्ज़त राज्य में होती है परन्तु विद्वान् सब जगह पूजा जाता है यहां तक कि राजा भी उसको ऊंचा आसन देता है। विद्यारूपी धन को चोर नहीं चुरा सकता राजा उस पर टैक्स नहीं लगा सकता, और बड़ी खूबी यह है कि देने से बढ़ता जाता है।

## द्वितीया कथा

शिष्यने फिर अचारज की सेवा में प्रार्थना की हे भगवन्! प्रारब्ध और पुरुषार्थ इन दो में कौन बलवान् है। अचारज ने कहा प्रारब्ध और पुरुषार्थ दोनों समान बलवान् हैं तथापि मैं पुरुषार्थ को तरजीह देता हूं क्यूंकि प्रारब्ध की उत्पत्ति पुरुषार्थ से होती है और यह भी देखा जाता है कि प्रारब्ध का भरोसा रखने वाले नीचे गिराये जाते हैं और पुरुषार्थी संसार के लीडर बन जाते हैं। देखो प्रारब्ध ने शेर में बड़ी भारी शक्ति देरक्खी है परन्च वह जब तक पुरुषार्थ नहीं करता तब तक उसे भोजन नहीं मिलता दूरंदेशी की निगाह से देखो साफ़ २ ज्ञात होजावेगा कि प्रारब्ध बनाना अपने पुरुषार्थ के हाथ में है। हां अलबत्ता किसी जगह पुरुषार्थ से भी कामयाबी नहीं होती मगर वहां भी पूर्वजन्म का पुरुषार्थ प्रतिबन्धक समझना चाहिये।

## तृतिया कथा

शागिर्द ने अर्ज़ किया हे महाराज! दुर्जन का संग क्यूं नहीं करना चाहिये श्रीमान् अचारज ने उत्तर दिया हे पुत्र सुनो दुर्जन से प्रीति और वैर दोनो नहीं करने चाहियें क्यूंकि गर्म अंगार हाथ जलाता है और ठंडा काला करता है। दुष्ट का स्वभाव है, कि वह निनावें की तरह स्वयं भी नष्ट होता है और खेती को भी ले मरता है। उस के मीठे वचन पर कभी विश्वास नहीं करना चाहिये उस की ज़बान पर शहिद और छाती में ज़हिर मौजूद है। दुष्ट आदमी

था यह सोलह संस्कार करवाते थे दशरथ कौशल्या आदि का मृतक संस्कार इन्हीं ने कराया था और यज्ञादि में ब्रह्म ऋत्विग् आदि के आसन को शोभा देते थे निमिवंश के अचारज शतानन्द थे सीताजी का विवाह उन्होंने कराया था पुरुवंश का माननीय अचारज द्रोणाचार्य का साला कृप अचारज था गर्ग जी यदुवंश के अचारज थे श्री कृष्णजी महाराज का नामकरण संस्कार इन्हीं ने किया था इसी प्रकार युधिष्ठिर ने वन में जाकर धौम्य महर्षि को अचारज बनाया था ।

## तृतीया कथा

वेदों और शास्त्रों में ब्राह्मणों को तीनों वर्णों से उत्तम माना है ब्राह्मण की तारीफ़ यूं लिखी गई है शांति रखने वाला, इन्द्रियोंको रोकने वाला, चोरी न करने वाला, सीधा स्वभाव, और सच्चे दिलसे सबकी भलाई चाहने वाला हो, वरना ब्राह्मण नहीं कहला सकता, ब्राह्मणके कर्म इस प्रकार लिखे हैं कि दान लेना और करना, विद्या पढ़ना और पढ़ाना, यज्ञ करना और कराना। संसार में जितने फ़िरके ब्राह्मण कहलाते हैं उन सबका अधिकार है कि वह ऊपर कहे छः कर्म करावें। कह देना आसान है पर ब्राह्मण बन कर दिखलाना बहुत कठिन है।

## चतुर्थी कथा

दूसरा वर्ण क्षत्रिय है क्षत्रियका लक्षण इस प्रकार लिखा है बहादुर होना तेजस्वी, धीरज वाला, चतुर, युद्ध में न भागने वाला इत्यादि। कर्म यह हैं कि प्रजा की सब तरह से रक्षा करना दुष्टों को दंड और सज्जनों को सम्मान देना वग़ैरः २ राजा का काम अति कठिन है राजा को कहीं तो बेर की तरह ऊपर से खूब सूरत और अंदर से कठोर होना पड़ता है किसी जगह बादाम या अखरोट की भांति ऊपर से सख़्त और भीतर से नरम रहना होता है। राजा की नीति कंजरी की तरह हर वक्त बदलती रहती है जो राजा न्याय प्रिय है वह उत्तम कहलाता है।

## पञ्चमी कथा

तीसरा वर्ण वैश्य नाम से पुकारा जाता है यह वर्ण वह है कि जिस को चारों वर्णों का ख़ज़ाना कहना चाहिये इसके कर्म यह हैं। जैसे खेती करना, गौवें तथा अन्यान्य पशु पालना, व्यापार करना, जहाज़ों पर चढ़ कर दूर २

मानिंद मच्छर के है पांऊ में गिरते हुवे पीठ के मांस को खाता है कानों में आहिस्ता २ कुछ अजीव कहा करता है सुराख़ को देखते ही फ़ौरन बिलाशक उसमें दाख़िल होजाता है। तत्काल इस को इहसान और शर्म भूल जाती है इस लिये इस नामाकूल इहसान फ़रामोश की संगत नहीं करनी चाहिये।

## चतुर्थी कथा

शिष्य ने अचारज से फिर विनय किया हे महाप्रभो ! सज्जन लोगोंका लक्षण आज्ञा कीजिये धर्म मूर्त्ति अचारज ने कहा भले पुरुष सेवा के योग्य हैं उनका स्वभाव चंदन के वृक्ष के भांति है जैसे चंदन पर कुल्हारी लगाई जावे तो भी वह उसको सुगंधि देता है। जैसे फलवान् वृक्ष जलपूर्ण मेघ झुक जाते हैं वैसे उत्तम पुरुष भी गुणों के बोझ से झुके रहते हैं। सुजन की संगति से मनुष्य सुधर जाता है जैसा कि सीप में पानी की बूंद पड़ने से मोती बनता है। महा पुरुषों का लक्षण यह है। भलाई करके चुप रहना, इहसान को सदा याद रखना, धन में मग़रूरी न करना, दूसरे को न निंदना, मुसीबत में न घबड़ाना, खुद-गरज़ी को कभी आंख उठाकर न देखना, सच बोलना, दुःखीपर दया करना कभी भूल कर भी आपकी तर्फ़ न जाना इत्यादि।

## पञ्चमी कथा

फिर शिष्य ने अचारज से प्रार्थना की कि हे दयासागर! शत्रु से मेल हो जावे तो फिर उसके साथ कैसा व्यवहार रखनाचाहिये। माननीय अचारज महोदय ने उत्तरदिया हे साम्य ! समय को देख कर शत्रु से संधि कर लेनी चाहिये परन्तु उसकाविश्वास कभी मत करो क्यूंकि चाहे पानी कितना भी गरम होजाय तोभी आगको बुझा ही देता है शत्रु का विश्वास करना ऐसे है कि जैसे खच्चर गर्भ को धारण करे अर्थात् शत्रु पर इतबार मौत का दरवाज़ा है। वैसे तो इतबार किसी पर न करे परन्तु आगे कहे लोगों पर सदा सावधानी से रहे। संधि किया हुवा शत्रु, राजा और राज परिवार। नदियों के वेग, अग्निकी ज्वालायें जंगली शिकारी जानवर, सींगों वाले पशु, हथियार रखने वालों का विश्वास मत करो।

## षष्ठी कथा

शागिर्द ने हाथ जोड़ कर पूछा है हे भवसागर तारक ! कृपा करके फ़रमाइये कि विनाश के हेतु कौन हैं। अचारज महाराज बोले प्रमाद बरबादी का

ओम्

## पाठ ३२

अथ हिंदी भाषा क्रिया प्रकरणम्

वर्तमान काल में जो हिंदी भाषा में क्रियायें प्रयुक्त होती हैं वह लिखी जाती हैं।

❋ कर्तृ वाच्य ❋

वर्तमान काल तीन प्रकार का है जैसे-

१ सामान्य वर्तमान- लिखता है लिखति (लट्)
२ तात्कालिक वर्तमान- लिखरहा है लिखन्नस्ति (आस्ते)
३ संदिग्ध वर्तमान- लिखताहो (गा) लिखरहाहो (गा) } कदाचित् लिखन् स्यात्

### भूत काल के छः भेद हैं जैसे-

१ सामान्य भूत- लिखा। अलेखीत् (लुङ्) लिखितवान्
२ पूर्णभूत- लिखाथा। लिलेख (लिट्) लिखितवानभूत् वा
३ आसन्नभूत- लिखा है। लिखितवानस्ति
४ संदिग्धभूत- लिखा हो (गा) कदाचित् लिखितवान् स्यात्
५ अपूर्ण भूत- लिखता था अलिखत् (लङ्) लिखन्नभूत् वा
६ हेतुहेतुमद्भूत- वहलिखता तो वे लिखते। सचेदलिखिष्यत् तदाते अलिखिष्यन्।

### भविष्यत् काल के तीन भेद हैं.

१ सामान्य भविष्यत् वह लिखेगा लिखिष्यति (लृट्)
२ संभाव्य भविष्यत् लिखे लिखेत् (विधिलिङ्)
३ आसन्नभविष्यत् लिखनेवाला है लिखितुमस्ति लिखिष्यन्नस्ति वा

## पाठ ३३

कर्मवाच्य

वर्तमान काल

१ सामान्य वर्तमान--देखाजाता है। दृश्यते (लट्)
२ तात्कालिकव० देखाजारहा है। दृश्यमानोऽस्ति
३ संदिग्धव० देखाजाता हो (गा) देखाजारहा हो (गा) } कदाचित् दृश्यमानः स्यात्

मूल कारण है उसको और २ कई शाखायें प्रतिशाखायें हो जाती हैं। प्रमाद के आजाने पर उसके भाई बंधु आलस्य, भीरुता, निर्बलता, शुष्कविग्रह, अकारण द्रोह, गर्व, ईर्षा, मतसरता भी आहाज़िर होतेहैं। इनसे धीरे२ तन्दुरुस्ती इत्तफ़ाक़, शौक़, दूरंदेशी, अक्ल वग़ैरह भागजाते हैं। दुःख, चिन्ता, क्लेश, विपत् आदिक आकर इस तरह मनुष्य को घेरते हैं कि वह उन्हीं में पड़ा २ सदा के लिये नाम शेप रह जाता है अतएव प्रमाद से प्रतिक्षण सावधान रहा करो। यह हमारी शिक्षा है।

## सप्तमी कथा

शागिर्द बड़ा खुश होकर बोला देव! पतितपावन! कृपा करके आज्ञा कीजिये कि तरक्क़ी के कारण कौन से हैं। जगत् उद्धारक अचारज ने कहा तरक्क़ी का सबसे पहिला लक्षण शौक़ है शौक़ होते ही मनुष्य काममें लगजाता है और उसे पूर्ण करने का यत्न करता है। उत्साह के भाई बंधु धैर्य, साहस, निर्मानता, निंदा न करना, झूठ न बोलना, परिश्रम करना, इत्यादि हैं जितना दूसरे को तुम अच्छा कहोगे और दिल से प्यार करोगे उतनी तुम्हारी तरक्क़ी होगी मनुष्य का बीज मानसिक भाव है जिसका मानसिक भाव शुद्ध होगा वह बढ़ेगा भाव में ज़राभी मलीनता आतेही मनुष्य सदा के लिये गिर जाता है इस लिये जहांतक होसके भाव को शुद्ध करो।

## अष्टमी कथा

शिष्य चरणों पर गिर पड़ा और बड़ी नम्रता से बोला स्वामिन्! सर्व प्रकार की नीति का मुख़्तसर उपदेश कीजिये। मान्यवर अचारज ने कहा। ग़ुलामी बुरी बला है इससे सदा दूर रहना। दूसरे के काम में कभी दख़ल मत दो। किसी अधिकार को पाकर अवश्य भाइयों का भला करो। किसी ग़रीबको कभी मत सताओ। जो काम शांति से होसकता हो उसमें क्रोध को मत आने दो। अधिक लोभ मत करो यह गुणों के काटने की तलवार है। कुछ न कुछ धन का संग्रह अवश्य रक्खो मुसीबत के वक्त काम आयगा संसार में कर्म प्रधान है कर्म वाले उत्तम पुरुष की इज्ज़त करो। जातिके ऊंच कर्म के नीच को त्याग दो।

## भूतकाल

| | | |
|---|---|---|
| १ सामान्यभू० | देखागया। | अदर्शि (लुङ्) दृष्टं वा |
| २ पूर्णभू० | देखागया था। | ददृशे (लिट्) दृष्टोऽभूत्। |
| ३ आसन्न भू० | देखागया है। | दृष्टोऽस्ति |
| ४ संदिग्धभू० | देखागया हो (गा) | कदाचित् दृष्टःस्यात् |
| ५ अपूर्णभू० | देखा जाता था / देखा जारहा था | दृश्यमानोऽभूत्, अदृश्यत (लङ्) |

६ हेतुहेतुमद्भूत वह देखा जाता तो वे देखे जाते।
सोऽद्रक्ष्यत चेत्तदातेऽद्रक्ष्यन्त (लृङ्)

## भविष्यत्

| | | |
|---|---|---|
| १ सामान्यभ० | देखाजावेगा | द्रक्ष्यते (लृट्) |
| २ संभाव्यभ० | देखाजाय | दृश्येन (विधिलिङ्) |
| ३ आसन्नभविष्यत् | देखाजानेवाला है | द्रक्ष्यमाणोऽस्ति। |

## लोट् एकवचन

| | | | |
|---|---|---|---|
| जावे / जानेदो | गच्छतु | हो / होनेदो | भवतु |
| पढ़े / पढ़नेदो | पठतु | खावे / खानेदो | भक्षयतु। |

## अर्ह् १ परस्मैपद

| | |
|---|---|
| मेहर बानी करके बतलाओ | वक्तु मर्हसि |
| मेहर बानी करके मुआफ़ करो | क्षन्तुमर्हसि |
| उसका फ़िकर मतकरो | न तं शोचितुमर्हसि |

## षष्ठो ध्यायः

अयोध्यामें श्री रामचन्द्र खेलरहा है। कौशल्या दशरथ देख २ कर हंसरहे हैं। दशरथके पूछने पर कौशल्या ने कहा भरत लक्ष्मण शत्रुघ्न भी दौड़ते होंगें। अहा! देखो चारो राजकुमारों को यज्ञोपवीत कराकर वसिष्ठ आचारज पढ़ारहा हैं। राम लिख रहा है भरत देखरहा है लक्ष्मण सुनारहा है कैकेयी कहती है कि मेरा पुत्र शत्रुघ्न पढ़ रहा होगा राजकुमारोंको देखने के लिये कई आरहे हैं कई जारहे हैं खासा मेला डट रहा है। कुमार कहीं कुश्ती लड़ रहे हैं कहीं तीर चला रहे हैं चारों तर्फ़ फूल ही फूल बरस रहे हैं।

## नवमी कथा

शिष्य ने प्रार्थना की हे प्रभो ! कृपा सिन्धु ! अचारज का कर्म क्या है अचारज महाशय बोले हे शिष्य ! सावधान हो कर सुनो संक्षेप से बतलाता हूं। अचारज कुल में पढ़ाना, उत्तम आचार सिखलाना, धर्म की शिक्षा देना वेदों पर व्याख्यान करना, शास्त्रोंको आविष्कृत करना गर्भाधानसे लेकर मृत्यु पर्यन्त १६ संस्कार कराना, सोलह संस्कारों में दान लेना निःस्पृह हो कर जगत् का कल्याण करना इत्यादि उत्तमोत्तम कर्तव्य अचारज के हैं।

## दशमी कथा

अचारज महोदय बोले हे शिष्य ! अचारज कुलसे विदा होकर हमारी यह शिक्षा स्मरण रखना। जैसा हम कहते हैं वैसे करो। सत्य बोलो, धर्म करो, स्वाध्याय या प्रमाद न करो, अचारज को गुरु दक्षिणा देकर गृहस्थ करके सन्तान उत्पन्न करो, सत्यसे प्रमाद न करना, धर्म से प्रमाद न करना, कुशल से प्रमाद न करना, धनके लिये प्रमाद न करना, स्वाध्याय और प्रवचनसेप्रमाद न करना, देव पितृ कार्यों में प्रमाद न करना, मातृदेव हो अर्थात् माता को देवता मान, पितृदेव बन, आचार्य देव बन, अतिथि देव बन, जो उत्तम कर्म हैं वह करने, दूसरे नहीं, जो हमारे सुचरित हैं वह तूने करने दूसरे नहीं, उत्तम ब्राह्मणों को आसन देना, श्रद्धा से देना, धन से देना, लज्जासे देना, भय से देना, मित्र के लिये देना, यदि कभी तुझको कर्म व आचरण में सन्देह पड़े तो जो सम दर्शी, पक्षपात रहित, धर्मशील ब्राह्मण करते हों वैसा करो यह हमारी आज्ञाहै २

# नवमोऽध्यायः

## [ दरख़्वास्त हैडमास्टर की सेवा में ]

जनाब आली हैडमास्टर साहिब !

बंदा कीगुज़ारिश यह है कि आज एक ज़रूरी काम के लिये बंदा बाहिर जावेगा इस लिये अर्ज़ है कि एक दिन की छुट्टी अता फ़रमाई जावे ज़ियादा नियाज़॥

आरज़—
फ़िदवी ईश्वर चन्द्र
पांचवी जमायत
लाहौर
२४–१०–१४ ई०

## कथा २ या

विश्वामित्र आगया चारों कुमार भी आगए। यह वह विश्वामित्र है जिसने वसिष्ठ के पुत्र मारे थे। जब वसिष्ठने ब्रह्मर्षि कहा था तब चुप की थी। राजाने फिर आज इसको देखा है। राजा मन में कहता है हे दैव! आज तूने मेरी प्रारब्ध में क्या लिखा है। विश्वामित्र ने राम लक्ष्मण को मांगा। राजा कांप गया। दशरथ को डरसे सब कुछ भूल गया जो आज तक उसने देखा सुना था। राजा ने वसिष्ठ अचारज को बुलाया है। ऋषिके वचनसे राम लक्ष्मणको विश्वामित्र के सपुर्द कर दिया है।

## कथा ३ या

राजा कहता है कि मेरे राम लक्ष्मण ने तीर चलाया होगा ताड़का समेत सुबाहु मरीचि आदि राक्षसों को मारा होगा। विश्वामित्र यज्ञ करता था राम लक्ष्मण चारों तरफ़ घूमते थे अगर राम न होता तो कभी यज्ञ पूरा न होता। अगर राम बलवान् न होता तो राक्षसोंको कैसे मारता। मिथिला में जनक ने विचारा कि अब विश्वामित्र ने यज्ञ समाप्त किया होगा। सम्भव है कि मेरा दूत भी पहुंचा हो। राम खेल रहा था। जनक दूत दौड़ता था। अगर दूत राम को वहां देखता तो फ़ौरन ठैर जाता।

## कथा चतुर्थी

राम मिथिला में आकर धनुष् को देखेगा नगरके लोग भी रामकी सुंदरता को देखेंगे। लोग चाहते थे कि जनक राम को देखें और सीता का विवाह इन से करें। आहा सभा में चलकर देखो राम धनुष् उठाने वाला है। कहते हैं कि धनुष् टूटने का शब्द सुनकर परशुराम वहां आनेवाला है राजा दशरथ आयगा। अब सीता का विवाह होगा आओ हमभी चलें और देखें। दशरथ जनक के घर में बरात लाने को है शतानन्द अचारज सीता का विवाह पढ़ने वाला है।

## कथा ५मी

बरात धूमधाम के साथ अयोध्या को जारही है। लोग कहते हैं जनक सीता के लिये घबड़ाता होगा। बरात पहुंच गई। माताओं ने पुत्रों के कल्याण के लिये मंगल मनाये थे। कौशल्या कहती है हे सखियों! मुझे बधाई दो कि मेरा राम घर आया है। मेरे कोमल रामने भयंकर राक्ष

## [ अर्ज़ी किसी हाकिम को नौकरी के लिये ]

जनाब आली !

बंदा ने सुना है कि जनाब के महकमे में एक क्लर्क की जगह ख़ाली है। और हजूर इन्ट्रेंस पास आदमी चाहते हैं। इस लिये आरज़ हूं कि बंदा इन्ट्रेंस पास है। और तामीरात में मुलाज़िम भी रह चुका है। हिसाब के काम से बखूबी वाक़िफ़ है। कमतरीन की दरख़ास्त पर ग़ौर फ़रमाई जा कर इस ओहदा क़र्की पर फ़िदवी की परवरिश की जावे। कमतरीन—

नारायण दत्त

## ( चिट्ठी पिता जी के पास )

श्रीयुत परम पूजनीय पितृदेव !

पाद वन्दन करता हूं। अनन्तर प्रार्थना यह है कि मेरे विद्यार्थियों की परीक्षा समीप है इस लिये पत्र नहीं लिखसका आशा है आप क्षमा करेंगे। परीक्षा समाप्त होतेही चरणों में पहुंचजाऊंगा आज्ञाकारी

२०–४–१४ ई० रामचरणाचार्य-बहावलपुर

## [ चिट्ठी माताजी के पास ]

श्रीमती परम पूजनीया जननी !

पाद वन्दन करता हूं। अनन्तर निवेदन यह है कि मैंने बहुतसा माल खरीद लिया है और कुछ थोड़ा सा खरीदना बाकी है आशा है कि चार दिन तक फ़ारिग़ हो जाऊंगा मेरी सहोदरा को प्यार देवें। और सब भाई बंधुवों को यथायोग्य कहें। मेरा पता यह है— चरण सेवक—

मदन मोहन शर्मा

कूचा हिम्मत राय फुलेली

२६–११–१४ ई० बहावल पुर ( पंजाब )

## [ चिट्ठी गुरुजी के पास ]

श्रीयुत परम पूजनीय गुरु देव !

चरण वंदना करता हूं। अनन्तर सविनय प्रार्थना यह है कि— महाराज का कृपा पत्र मिला बड़ा हर्ष हुआ दास पर बड़ी कृपा की है। ईश्वर ने चाहा तो श्री चरणों में शीघ्र उपस्थित हो जाऊंगा अनुचर के योग्य सेवा अवश्य लिखियेगा। अनुगृहीत—

हृषीकेशाचार्य

२७–११–१४ ई० फतापुर, तासील मैलसी, ज़िला मुलतान

को कैसे मारा होगा। दशरथ रथ पर बैठकर फ़क़ीरों को कपड़े, रुपये, और जवाहिरात देता था। विश्वामित्र ने कहा अगर मैं रामको न लेजाता तो तू पुत्रवधु को कैसे देखता राजा ने कहा आगे भी आपकी कृपा होगी राम जीवे। मैं अब रामको राज्य देने वाला हूं।

## कथा षष्ठी

अयोध्या नगरी सजाई जाती है। केकयी मन्थरा से ठगी जारही है। दशरथ से दो वर मांगे जाते हैं। सुमंत से राम लाया जारहा है। राजा कहता है हे केकयी! संसार क्या कहता होगा कि राम को राज्य सुनाकर १४ वर्ष का वनवास दिया जारहा है। रानियां कहरहीं होंगी कि राजा केकयी के फंदे में फंसकर पागल होरहा है। आज राम तपस्वी का वेष बनाकर सीता और लक्ष्मण के साथ देखा जारहा है। लोग भी राम के पीछे २ चलरहे हैं।

## कथा ७मी

भरत बुलाया गया। वसिष्ठ से सब समझायेगए। राजा का शरीर तेल में रखवायागया था। जिससे भरत पालागया था आज उसकी लाश देखीगई है। विमान में रखकर राजा का अन्त्येष्टि संस्कार कियागया। अन्त्येष्टिसंबंधि सबदान वसिष्ठ अचारज को दियागया। वसिष्ठ अचारज से जो कुछ भरत के विषय में कहागया था प्रायः वही सब देखागया। भरत ने कहा सुनागया है कि मेरे लिये राम वन में भेजेगए हैं

## कथा ८मी

भरत बोला अब चित्रकूट के बाशंदों से राम देखागया होगा आख़िरकार राम के बजाय रामकी दी हुई खड़ावां भरत से पूजीजातीं थीं। अगर राम को वनवास न दिया जाता तो वनकी भूमियां कैसे पवित्र की जातीं। अगर राम और लक्ष्मण हिरन के पीछे न भेजे जाते तो रावण से सीता कैसे हरीजाती। रामने कहा सीता किसी राक्षस से मारी या हरीगई होगी। जिसवक्त राम और लक्ष्मण से सीता ढूंढी जारही थी उस वक्त हनुमान से सुग्रीव समझाया जाता था।

## चिट्ठी बड़े भाई के पास

खानेवाल जंक्शन

श्रीयुत माननीय भ्रातृ महोदय ! मि० १० कार्त्तिक सं० १९७१ वि०

प्रणाम । मुझे कई दिनों से ज्वर आरहा है । खाना पीना बंद है । यहां कोई डाक्टर हकीम भी नहीं मिलता । मेरा विचार यहां से दुनयापुर जाने का है क्यूंकि वहां की आब हवा अच्छी है । अथवा आप जैसे लिखें वैसा करूं । पत्र का उत्तर शीघ्र देवें । सबको यथोचित कहें । कृपाकांक्षी–

गोवर्धनदत्त

## [ चिट्ठी छोटे भाई के पास ]

नौशहिरा

श्रीयुत चिरंजीविन् मेष्ट रामकृष्ण ! ११-७-७१ विक्रम

आशीर्वाद के पश्चात् विदित हो कि मैं ( आनन्द आश्रम ) में प्रविष्ट होकर लोहकार का काम सीख रहा हूं । इस समय में कला कौशल की अधिक उन्नति है बड़े २ अमीरों के लड़के यहां काम सीख रहे हैं । मैं तुमको भी दरज़ी का काम सिखलाऊंगा । ईश्वर ने चाहा तो हम अपने ही नगर में एक अच्छा कारख़ाना खोलेंगे । अपने कुशलका पत्र शीघ्र लिखना ।

शुभचिन्तक–

दुःखभञ्जन वर्मा

## [ चिट्ठी बड़ी बहन के पास ]

श्रीमती माननीया ज्येष्ठ सहोदरा !

प्रणाम । आपकी छोटी भगनी सीने का काम अच्छा सीख गई है । अब पाठशाला में जाकर भोजन पकाना सीखती रहती है । आप को बहुत स्मरण करती है । यदि हो सके तो दो दिन के लिये आकर सबको मिलजावें यहां सब तरह से कुशल है ईश्वर की कृपा से वहां भी कुशल होगा । छोटे बच्चों को प्यार, बड़ों को प्रणाम कहें । कृपाभिलाषी–

१२–७–७१ वि० चन्द्रभान वैद्य, कहिरोर पक्का

## ( चिट्ठी स्त्री के पास )

श्रीमती प्रिया पद्मादेवी ।

स्वस्ति* । मैं जब से यहां से गया हूं सरकारी काम में लगा हुआ हूं ।

* प्रत्येक छोटे बड़े के पास 'स्वस्ति' लिखने में भी कोई हर्ज नहीं ।

## कथा ९मी

रामने हनुमान के द्वारा सुग्रीव से मिलकर कहा मुझसे वाली मारा जायगा। सुग्रीव ने कहा मुझ से लंकागढ़ तोड़ा जावेगा। सेना सजाईजावे तमाम समुद्र पर पुल बांधाजावे। लंका जलाई जावे। हे सेनापतियो! तय्यार होजावो तुमसे रावण के नौकर लंकावासी राक्षस पछाड़े जावेंगे। मारूवाजे बजायजावें। कमानों पर चिल्ले चढ़ायेजावें। वह दिन बहुत नज़दीक है कि हमसे लंका लूटी जावेगी।

## कथा दशमी

राम के बाणों से कुंभकर्ण का शिर गिराया जाता है। लक्ष्मण के तेज़ तीरों से मेघनाद माराजारहा है। उधर रावण भी मारा जाता होगा बानरों से लंका जीती गई। जो सीता हरीगई थी वह फिर राम को मिलगई राम पुष्पक विमान से अपनी राजधानी अयोध्या में लायागया है। ऐसा आगे किसी से न देखागया होगा, जो आज राजतिलक का आनंद मनाया जारहा है। माताओं से राम लक्ष्मण और सीता बड़े प्रेम से देखे जा रहे थे। यदि उस समय राम चरण होता तो इस से वह आनंद देखा जाता। राम से सुख दियेजांयगे। रामकी कृपा से प्रजा सुखी देखी जाय।

## सप्तमोऽध्यायः

अगर हरि जाता है तो जाने दो। भौंरेको फूलों का रस चूसने दो। जो भला वचन नहीं मानता वह यदि मरता है तो मरने दो। कुत्ते को आनेदो रोटी दी जायगी। मिहरबानी करके इसे खुश कीजिये। मेहरबानी करके दो चार दिन बरदाश्त करो। अगर कोई राज़ नहीं तो मेहरबानी करके बतलाओ। हे अर्जुन! तुम सबका फ़िकर मतकरो। यह बालक बहुत ज़िद्दी है इसे रोने दो। मेहरबानी करके मुझे आज्ञा दीजिये।

## द्वितीया कथा

हिंदोस्तान की कैफ़ीयत सुनो। पांच दिनकी लड़की चार दिन के लड़के से बिवाही जाती है। एक तरफ़ तीन माहका लड़का और दो महाकी ...की बिवाही जारही है। दूसरी तरफ़ साठ वर्ष का दूल्हा और दस वर्ष की

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ६३ | ८ | स्र | स्त्री |
| ६६ | ७ | लघ् | लङ् |
| ६९ | १३ | इच्छनम्ः | इच्छतम् |
| ७१ | १६ | रु स | रुणत्सि |
| ७३ | ७ | अभोत्यथाम् | अभोत्स्येथाम् |
| ७५ | १६ | पूणाम् | पण्णाम् |
| ७६ | ६ | ० | ए० |
| ८६ | २४ | चामलों का | चावलों का |
| ८७ | ४ | शास्त्रि | शास्ति |
| ६१ | ८ | अचिकीप्वित्र | अचिकीर्ष्वित्र |
| ,, | १० | चिकीष्पासुः | चिकीर्ष्यासुः |
| ६२ | ८ | वोभयेत | वोभूयेत |
| ,, | ,, | वोभयेया० | वोभूयेया |
| ,, | ,, | वोभयेरन् | वोभूयेरन् |
| ६६ | १६ | श्रूः | भ्रूः |
| १०१ | १७ | तोंश्रागम्री | तोंश्राम्री |
| १०३ | २ | पत्राणि | यंत्राणि |
| १०८ | २६ | अथ | अर्थ |
| १११ | ७ | फिने | फिरने |
| ११२ | २७ | चहा | चूहा |
| ११३ | २५ | प्रभाव | प्रवाह |
| ११४ | ५ | काशिशा | कोशिश |
| ११६ | २७ | फलों | फूलों |
| १२२ | १३ | वीरवीर | नीरवर |
| १२७ | १७ | तुठप | पठतु |
| १३३ | १४ | गंजार | गुंजार |
| ,, | १६ | न्टदंग | मृदंग |
| १३५ | १५ | आप | पाप |
| ,, | १६ | सोम्य | सौम्य |
| १३६ | ३ | छन्दुरुस्ती | तन्दुरुस्ती |

ओम्

# आचार्य कोषः

उपनाम

## हिंदी संस्कृतानुवाद कोषः

( शब्द भाग )

रचित-

पण्डित रामचरणाचार्य शास्त्री संस्कृत प्रोफ़ेसर
सादक अजर्टन कालेज
बहावल पुर

# ACHARYA KOSHA

Wards' Part

OR

a

## Hindi-Sanskrit Dictionary

DESIGNED

*To help Students of Schools, Colleges and Pathshalas*

IN

*Translation from Hindi into Sanskrit*

BY

**Pandit Ramcharana Acharya Shastri**
*Professor of Sanskrit*
S. E. College Bahawal Pur.

माघ सं० १९७१ विक्रम

प्रथम बार २०००

अंधेर — अन्यायः, अपद्रवः
अंधेर करना — अन्यायकरणम्-
अन्याय कृ = उ०
अंधेरा — अन्धकारः, तमस् [न]तिमिर
अंधेरा करना — अन्धकारकरणम्
अंधकारं-कृ = उ०
अंधेरा पख — कृष्णपक्षः असितपक्ष
अंधेरी — झंझावातः, चण्डवातः
अंधेरीकोठरी — अन्धगृहम्, तमोगृहं
अंधेरी रात — तामिस्रा
अधेला — काकिनी द्वयम्
अधेली — अर्धरूप्यकम्, अर्धमुद्रा
अनलहक़ — अहंब्रह्मास्मि (क्रि)
अन होना — असंभवः
अन होनी — असंभवता
अनाज — अन्नम्, शस्यं, धान्यम्
अनाज (भूना] होला, ऊमा
अनार — दाडिमम्, सत्फलम्
अनारफूल — रोहितम्, दाडिमी
अनाड़ी — अनार्यः अपरिचितः
अनाड़ीपन — अपरिचितता अनार्यता
अनूठाविचित्रम्, अपूर्वम्, अद्भुतम्
अनोखा — अद्भुतम्
अपजस — अपयशसं (न०)

अपना — आत्मीयः स्वः निजः —
अपनाअपना — स्वीयम्स्वीयम्
अपनाकरना { आत्मीय करणम्
अपनाना { [आत्मीय कृ=उ० ]
अपनायत — आत्मीयता, स्वता
अपनी — आत्मीया
अपने — निजः,स्वीयम्,आत्मीयः
अपील — पुनरभ्यर्थना,पुनर्विचार प्रार्थना
अपीलकरना — पुनरभ्यर्थनम् (पुनर् अभि--अर्थ १० आ० )
अपीलांट -- पुनः प्रार्थकः
अफरा — शोथः
अफ़वाह — किंवदन्ती, जनवादः
अफ़सोस — शोकः विलापः
अफ़्रीका — रथक्रान्तः,सूर्यारिका
अफ़ीम — अहिफेनम्,आफू [स्त्री०
अफ़ीमची — अहिफेनादः
अब — अधुना (अ०,साम्प्रतम् (अ०) इदानीम [अ०]
अबका — अधुनातनम् [क्रि]
अबकी — अधुनातनी
अबके — अधुना (अ)इदानीम्, (अ) साम्प्रतम् (अ)
अबखरा — रुग्वातः

# ओम्

# कोष संकेताः

—∞:※:∞—

१ स्वरान्तों में अकारान्त शब्दों को छोड़ कर सब के पीछे प्रथमा विभक्ति का एक वचन रहेगा। जिसके पीछे विसर्ग हो वह पुल्लिंग, अम् पीछे हो तो नपुंसक और आ, ई, ऊ, दीर्घ स्वर पीछे हों तो स्त्रीलिङ्ग होगा। विशेष स्थान में विशेष चिन्ह दिया जावेगा।

२ हलन्त शब्द बिना विभक्ति के छोड़ दिये जावेंगे।

३ हलन्त अथवा विशेष शब्द के लिये (     ) कोष्ठ में चिन्ह रक्खा जावेगा। चिन्ह इस प्रकार होंगे।

( पु० ) पुंल्लिङ्ग। ( न ) नपुंसक लिङ्ग। ( स्त्री ) स्त्रीलिङ्ग।

( अ० ) अव्यय। ( त्रि० ) त्रिलिङ्ग। ( क्रि० ) क्रिया द्विलिङ्ग शब्दों के द्विलिंग चिन्ह लिखे जावेंगे।

४ धातु निर्देश में प्रथम धातु फिर गण (कंजूगेशन) का नम्बर उसके आगे पदीका अक्षर दिया जावेगा पदी के चिन्ह इस प्रकार हैं---

( आ० ) आत्मनेपद ( प० ) परस्मैपद ( उ० ) उभयपद।

५ णिजन्त ( काज़ेटिव ) धातुका रूप बना कर कोष्ठ में रख दिया जावेगा. उसके साथ और कोई चिन्ह नहीं होगा।

६ त्वा. तुम्, तस्, यह अव्यय अति प्रसिद्ध हैं इस लिये इनके साथ सर्वत्र ( अ० ) अव्ययका चिन्ह नहीं लगाया जावेगा।

७ स्मरण रहे कि विशेषण (Adjective) त्रिलिंगी होते हैं।

अबतक – अधुनावधिः, अधुनापर्यं
न्तम्
अबतर – शोकजनः, दुश्चरितः
अबतर होना – दुश्चरणम्, दुस्चर
१ प०
अबतरी – दुश्चरितता, दुश्चर्य्या
अबरक – अभ्रकम्, पटलावरः
अबरी(काग़ज़) – चित्रपत्रम् ,विचि
त्रपत्रम्
अबलक[रंग] – चित्रविचित्रः
अबसे – अतस्
अंबार – राशिः, कूटम्
अंबारी – सज्जाना, कल्पना
अबूझ – मूर्खः, अज्ञानिन् त्रि०
अबे – अरे अ० रे अ०
अबेर – विलम्बः
अबेरकरना – विलम्बनम् विलम्बृ
आ०
अभी – इदानीम् अ० साम्प्रतम् अ०
अमचूर – चुक्रम्
अमन – शान्तिः
अमर बेल – जीवन्तिका, वृक्षरुहा
अमरसा – मिठाई अमृतरसम् अमृतम्
अमरूत – पेरुकः, जाँबफलम्
अमल – अनुष्ठानम्, प्रयोगः,व्यवहारः

अमलतास – सुवर्णकः, व्याधिघातः
अमानत – न्यासः, उपनिधिः
अमानत रखना – न्यसनम् निक्ष-
स् ४ प०
अमावस – अमावास्या, अमावास्या
अमीरप्रधानः, मुख्यः, विशिष्टः
अमीरी – प्रधानता, मुख्यता,
अमेरिका – कुमारद्वीपः, माहेयः,स्व-
र्णभूमिः
अयंज़न – (,,) तथा पूर्वोक्तम्
अयाना – अबोधः, अज्ञानः
अयार – छलिन् 'त्रि'
अयारी – छलम्
अयाल – कुटुम्बः
अयालदार – कुटुम्बिन् 'त्रि'
अयालदारी – कुटुम्बता
अयाश – विलासिन् 'त्रि'
अयाशी – विलासः
अरक 'जानवर' अबोढकः
अरक 'दवाई' अर्कम्
अर्क निकालना – अर्काकर्षणम् अ
र्क-कृष् ६ प०
अरघ – अर्घ्यम्
अरघा – अर्घपात्रः दीर्घचमसम्
अरज़ – प्रार्थना
अरज़मंद – प्रार्थकः

जाये। तथा इसके साथ ऋजुपाठ, पञ्चतन्त्र जैसे गद्य ग्रन्थ भी रहें। इस प्रकार पाठ्य प्रणालिका रखने से विद्यार्थियों को बड़ा लाभ पहुंचेगा। दो वर्ष के भीतर उनको व्याकरण के रहस्यों के साथ हज़ारों शब्द कण्ठस्थ हो जायेंगे। अनुवाद में पूर्ण निपुणता और शब्दार्थ का अच्छा बोध हो जायगा फिर कौमुदि अथवा अष्टाध्यायी दोनों के प्रौढ़ अधिकारी बन जावेंगे। सरकारी स्कूलों में इंगलिश आदि सिखलाने के लिये सरकार ने भी प्रायः ऐसी ही शैली स्वीकृत की हुई है॥

हमारी कई एक पाठशालाओं ने व्याकरण भाग को पाठ्य पुस्तक नियत भी कर दिया है ईश्वर की कृपा से अब संस्कृत सीखने का द्वार खुल गया परमात्मा करे संस्कृत विद्या दिन दुगुनी रात चौगनी उन्नति करे।

अन्त में मैं पं० दौलत राय जी आचार्य क्लर्क दरबार बहावलपुर स्टेट का धन्यवाद करता हूं कि जिन्हों ने मुझे इस कार्य के लिये उत्साहित किया। और दौलत राय विद्यार्थी निवासी अहमद पुर शरकिया रियासत बहावलपुर जो इस समय डी० ए० वी० कालेज लाहौर में एफ़० ए० सी० क्लास में पढ़ता है उसने मुझे बहुत सहायता दी उसको शुभाशीर्वाद देता हूं।

समर्पण

दोहा—पतित पावन भगवान के, चरणकमल शिर नाय।
करों समर्पण ग्रंथयह, लीजे हाथ बढ़ाय॥
दीनन के बन्धु प्रभु, दीन वचन सुन कान।
विरद आपना सुमिरि कर, बूजे कृपानिधान॥

विनीत
रामचरणाचार्य शास्त्री
बहावल पुर
माघ शुक्ल पूर्णिमा सं १९७१ विक्रम

अरज़ी – आवेदन पत्रम्
अरज़ीदावा – भाषा, आवेदनभाषा
अरजंट – आवश्यकम्
अरथ – अर्थ
अरथकरना – अर्थनम्(अर्थ् १०प०)
अरथवताना – अर्थवर्णनम् [अर्थ-वर्ण १०प०]
अरदली – अग्रेसरः, पुरोगःपुरोगामिन् (त्रि०)
अरदावा – भोजनम्, भक्ष्यम्
अरदास – प्रार्थना
अरनी – (लकड़ी)अग्निमन्थः, श्रीपर्णी
अरब–(देश)वनायुः, काम्बोजः, आवर्त्त
अरब – (गिन्ती) अब्जम् १०००००००००
अरमान – शोकः
अरवी–[कचालु] काष्ठालुः, आलुकी
अरसा–कालः, समयःवेला–अनेहस् [पु०]
अरसा–[बहाना] व्याजः मिषः-छद्मन [न०]
अरहन– अयोघनः मूर्मी, स्थूणा
अरहर— [दाल] तुवरी
अरी–अरे ! [अ०]
अरूज – अभ्युदयः
अरूड़ी --अवस्करस्थानम्
अरे – रे [अ०]
अलकाव - उपाधिः
अलक़िस्सा – अन्ततस् (अ०)
अलग – व्यतिरिक्तं भिन्नम्
अलग अलग – भिन्नम्भिन्नम्
अलग करना – विभेदनम्(विभेदय)
अलग रहना – विविक्त सेवनम् विविक्त सिव् १० प०
अलगाई – विविक्तता, एकान्तता
अलजिब्रा – बीजगणितम्
अलता – पिष्टातः
अलबत्ता – नूनम्, असंशयम्, नियतम्
अलबेला – निश्चिन्तः
अलबेलापन – निश्चिन्तता
अलमस्त – मदवत् (त्रि०)मदिन् त्रि०
अलविदा – स्वस्तीभूयात्(क्रि०)भद्रम् भूयात् (क्रि०)
अलमारी – गुप्तिः, गोपा
अलसी – अतसी, उमा
अल्लमगल्लम असारः
अल्हड़ – नवीनः
अलाप – आलापः
अलापना – आलापनम् (आ-लप् १ प०)
अलिटरेशन – यमक, अनुप्रासः
अव्वल – प्रथमः आदिमः
अवारा – विलासकः वृथा (अ०)
अवारागर्द – स्वेच्छाचारिन् (त्रि० व्यवसायशून्यः
अवारागर्दी – स्वेच्छाचारिता व्यवसायशून्यता

